## विवाहे पञ्चशलाका चक्रम्




वधू प्रवेशनेदाने वरणे पाणिपीडने।
वेधः पञ्चशलाकाख्योऽन्यत्रसप्तशलाककः।।

## अथ ग्रहाणां चतुर्विध सम्बन्धमाह।

प्रथमः स्थानसम्बन्धो दृष्टिजस्तु द्वितीयकः तृतीयः सत्येकतोदृष्टिः स्थित्येकत्र चतुर्थकः।।१।।

अन्योन्यगौ तथा स्वे स्वेसंयुतावन्यभेस्थितिः। पूर्णेक्षितौ मिथे वापि चैक वर्ग गतौ यदा।।२।।

अथ ग्रहाणां फल विचारे विशेषमाह उच्च त्रिकोण स्वसुहृच्छत्रु नीच गृहांकगैः शुभं सम्पूर्णपादेन दलं पादाल्प निष्फलमिति।

## वाण पंचकम्। (रवि गतांशा)

व्रतेत्याज्यः रोगः
८, १७, २६

अनलोऽयंगृह स्याच्छादने त्याज्यः सशल्यः
२, ११, २०, २९

नृपसेवायां नृपः
४, १३, २२

यात्रायांत्याज्यः चौरः
६, १५, २४

विवाहेत्याज्यः मृत्युः
१, १०, १९, २८

॥ॐ॥

## श्रीमहावीर पञ्चाङ्गम्



राजा - भौमः

।श्री।

# काशी का शुद्ध पञ्चाङ्ग



॥ॐ॥

## श्री विश्वनाथाय नमः



मंत्री - शनिः

## अथ ग्रहाणामरिष्टं परिहरत्वमत्राह

गहुः दोषं बुधो हन्यादुभयोस्तु शनैश्चरः। त्रयाणां भूमिजो, हन्ति चतुर्णां दानवार्चितः।।१।।

पञ्चानां देवमन्त्री च षण्णां दोषन्तु चन्द्रमा। सप्तदोषं रविर्हन्याद्विशेषादुत्तरायणे।।२।।

अथ स्थान विशेषेण ग्रहाणां विफलत्वमाह- सभानुरिन्दुः शशिजश्चतुर्थे गुरुः सुते भूमिसुतः कुटुम्बे।।भृगुः सपत्ने रविजः कलत्रे विलग्नतस्ते विफला भवन्तीति।।३।।

## विवाहादन्यत्र सप्तशलाका चक्रम्।




चक्रे सप्तशलाकाख्ये सवेधः सर्वकर्मसु। चिन्तनीयो विवाहे तु पञ्चरेखासमुद्भवः।।

## श्री संवत् २०८१, शाके १९४६, बंगला सन् १४३० मेषार्कतः १४३१, ईसवीय सन् २०२४-२०२५, फसली सन् १४३१-१४३२, हिजरी सन् १४४५-१४४६, गतकलिः ५१२५, वर्ष विश्वा ८ वृहती महर्घताकरम्।

अकूपारं तीर्त्वा जनकतनयापादकमले।
प्रणम्याथो लंकामनयतसलीलं मलिनताम्।।
कृते यो रामस्य प्रथितचरितं कल्मषहरम्।
सदाऽहं तं वन्दे पवनतनयं भक्त परमम्।।

### श्रीसंवत् २०८१, शाके १९४६ वर्षे समय-शुद्धिः

| | |
|---|---|
| खरमासः- | वर्षारम्भात्- चैत्र शुक्ल ५ शनितः (१३.४.२०२४) यावत्। |
| गुरुः | वर्षारम्भे मेष राशौ, वैशाख कृष्ण ८ बुधतः (१.५.२०२४) वृष राशौ, वैशाख कृष्ण १३ सोमतः (६.५.२०२४) पश्चिमास्त। ज्येष्ठ कृष्ण १२ सोमतः (३.६.२०२४) पूर्वोदयः। आश्विन शुक्ल ५ भौमे (८.१०.२०२४) वक्री। माघ शुक्ल ५ सोमतः (३.२.२०२५) मार्गी |
| शुक्रः | वैशाख कृष्ण ६ सोमतः (२९.४.२०२४) पूर्वास्तः। आषाढ़ कृष्ण ७ शुक्रतः (२८.६.२०२४) पश्चिमोदयः। चैत्र कृष्ण ५ बुधतः (१९.३.२०२५) पश्चिमास्तः। चैत्र कृष्ण १० सोमतः (२३.३.२०२५) पूर्वोदयः। |
| शनिः | वर्ष पर्यन्तम् कुम्भ राशौ, वर्षारम्भे पूर्वा भाद्रपदे आषाढ़ कृष्ण ९ रवितः (३०.६.२०२४) वक्री। वक्र गत्या आश्विन शुक्ल १ गुरुतः (३.१०.२०२४) शतभिषा ४ चरणे। कार्तिक शुक्ल १३ गुरुतः (१४.११.२०२४) मार्गी। पौष कृष्ण १२ शुक्रतः (२७.१२.२०२४) पू.भा. १ चरणे। |
| राहुः- | वर्षपर्यन्तम् मीन राशौ। |
| केतुः- | वर्षपर्यन्तम् कन्या राशौ। |
| पौराणिक- | वैशाख शुक्ल १३ भौमतः (२१.५.२०२४) अगस्त्यास्तः। भाद्रपद शुक्ल ४ शनितः (७.९.२०२४) अगस्त्योदयः। |
| खरमासः | धनु-मीन राशिगते सूर्ये खरमासः। |
| विवाहः | चैत्र शुक्ल पक्ष, वैशाख कृष्ण पक्ष, आषाढ़ शुक्ल पक्ष, मार्गशीर्ष, माघ, फाल्गुन। |

## वर्ष लग्नम्

८।११।३९।५५




### आर्द्रादौ भूमादौ वर्षाढक

| आर्द्रा. | पुनर्व. | पुष्य | श्लेषा | मघा |
|---|---|---|---|---|
| २॥ | २॥ | २ | २॥ | १॥ |
| पू.फा. | उ.फा. | हस्त | चित्रा | स्वाती |
| १॥ | १॥ | १॥ | १॥ | १ |

आषाढे.३, श्रावणे ४, भाद्रपदे ४, आश्विने १, कार्तिके १ अन्येषु मासेषु साधारण वृष्टिः।

### विन्ध्योत्तरवासिनांविंशोत्तरीयमतेनायव्ययचक्रम्

| मे. | वृ. | मि. | क. | सिं. | कं. | तु. | वृ. | ध. | म. | कु. | मी. | राशयः | योगः |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| २ | ११ | २ | ११ | १४ | २ | ११ | २ | १४ | ८ | ८ | १४ | आयः | ९९ |
| १४ | ५ | ५ | १४ | ११ | ५ | ५ | १४ | २ | ५ | ५ | २ | व्ययः | ८७ |

### विन्ध्यदक्षिणवासिनामष्टोत्तरीयमतेनायव्ययचक्रम्।

| मे. | वृ. | मि. | क. | सिं. | कं. | तु. | वृ. | ध. | म. | कु. | मी. | राशयः | योग |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ८ | २ | ५ | १४ | २ | ५ | २ | ८ | ११ | १४ | १४ | ११ | आयः | ९६ |
| १४ | ८ | ५ | २ | १४ | ५ | ८ | १४ | ५ | १४ | १४ | ५ | व्ययः | १०८ |

अनेन चक्रेण विशेष विचारः- लाभव्ययौ समौकृत्वा एक हीनं तु कारयेत्। अष्टभिस्तु हरेद्भागं शेषांके फलमादिशेत्।। लाभं१, सौख्यं २, क्लेश ३, रोगं ४, लोकापवादनं ५, सम्मानम् ६, विजयं ७, हानिः ८, कथितं पूर्व सुरभिः।। अथवा उभय लाभैक्यं लाभः।। व्ययैक्यंञ्च व्यय इति। विभागे यत्र लाभैक्यमधिकं तत्र शुभम्। काश्यां पलभा ५।४५ आक्षांशाः २५।१८ चरखण्डा ५७।४६।१९, देशान्तर स्पष्ट घट्यादिः ५।९

धर्मो रक्षति रक्षितः

## श्रीकाशीस्थधर्मसभासदांसम्मतम् - २०८१

श्री डॉ.जीवनाथ ओझा, एम.ए.गणित पीएच.डी. विद्यावारिधि ज्योतिषशास्त्राचार्येण प्रवर्तितम्


प्रधानसम्पादक
रामेश्वरनाथ ओझा एम.ए. ज्योतिषशास्त्राचार्य
सम्पादिका
श्रीमती कान्ति ओझा एम.एससी. गणित, ज्योतिषी
सहायक सम्पादक- श्रेयांश ओझा
कार्यालय श्री महावीर पञ्चाङ्गम्
बी.३७/१८२-क, खत्रा वाटिका, बिरदोपुर, वाराणसी। मो. 9451528834
सलाहकार- डॉ.सुरेन्द्रनाथ ओझा पूर्व प्रोफे. राजकीय आयुर्वेदिक कालेज मं.सं.चि.चि. वाराणसी।
अजगरा (तारगाँव) चन्दौली, वाराणसी।


वर्षारम्भे
'पिङ्गल'
नाम संवत्सरः संकल्पादौ वर्षपर्यन्तम् योजनीयम्

सत्यान्नास्ति परोधर्मः

अग्रिम वर्षे चैत्र शुक्ल १ रवितः
'कालयुक्त'
नाम संवत्सरः प्रवेक्ष्यति।

## श्री पंडित ऋषिकेश पाण्डेयेन विरचितम्

प्रकाशक-ठाकुर प्रसाद एण्ड सन्स बुकसेलर राजादरवाजा, वाराणसी। फोन-(०५४२)२४१३६५०

## जगल्लग्नम्

८।६।४०।२




### जन्मलग्नाज्जगल्लग्न फलम्

| | |
|---|---|
| १ देह सुखम् | ७ स्त्री |
| २ धन लाभः | ८ रोगभयम् |
| ३ कुटुम्ब वृद्धिः | ९ धर्म लाभः |
| ४ मित्र सुखम् | १० पुत्रप्राप्तिः |
| ५ पुत्र प्राप्तिः | ११ लाभःसुखम् |
| ६ शत्रु जयः | १२ व्यय कष्टम् |

**मूल्य- 85/-**
विदेश में $ 6/-

## विषय-सूची

## प्रवर्तक एवं आद्यसम्पादक
## स्व.डॉ.जीवनाथ ओझा
## एम.ए.गणित, ज्योतिषाशास्त्राचार्य
## विद्यावारिधि पीएच.डी.



विद्वत्सुपूज्यः कमनीयकीर्तिः। ज्योतिर्विदां यो गणिते च दक्षः।।
पञ्चांग निर्माण विधौ प्रशस्तः। तं जीवनाथं पितरं नमामि।।१।।
वाराणसी मण्डलमध्यवर्ती। ग्रामः सुधन्यो भुवि तारगांवः।।
लब्धा च येनात्र जनिः पवित्रा। प्रीतिर्भवत्तस्य सुपादपद्मे।।२।।
दूरीकृतस्तेन घनाऽन्धाकरः। शिक्षाप्रचारेण सदानराणाम्।।
सर्वं स्वकार्यं हनुत्प्रसादात्। संसाधितं तं प्रणमामि नित्यं।।३।।

## दो शब्द

विगत ८१ वर्षों से प्रस्तुत **श्रीमहावीर पञ्चाङ्ग** आपकी सेवा में अनवरत् प्रकाशित हो रहा है। अनन्त श्रीविभूषित स्वामी करपात्री जी ने सन् १९४३ में दिल्ली के यमुना तट पर एक यज्ञ का आयोजन किया था, उसी अवसर पर हमारे पूज्य पिता स्व० पण्डित जीवनाथ ओझा ने उनका दर्शन कर पञ्चाङ्ग निर्माण-प्रकाशन की अपनी अभिलाषा बताई तब श्रद्धेय स्वामी करपात्रीजी ने हनुमत् आराधना के लिए 'अतुलितं [illegible] पादकमले......' श्लोक दिया तथा अपनी सम्मति एवं आशीर्वाद इस पञ्चाङ्ग के निमित्त प्रदान किया। तब से अद्यतन् यह पञ्चाङ्ग आपके सम्मुख है।

आप कृपालु पाठकों के स्नेह एवं सहयोग का ही परिणाम है कि आज काशी का यह प्राचीन एवं लोकप्रिय पञ्चाङ्ग भारत ही नहीं अपितु विदेशों में रहने वाले भारतीय बन्धुओं में भी सर्वदा प्रचलित है।

पञ्चाङ्गसंबंधित परामर्श, सुझाव का हम सदैव आदर करते हैं, अतः अपना अमूल्य सुझाव और सम्मति भेजते रहें, इससे हमारा उत्साह बढ़ेगा। यद्यपि कि पूर्ण प्रयास किया जाता है कि कहीं कोई त्रुटि न रह जाय किन्तु दृष्टि में न आने के कारण यदि कोई छूट हो जाती है तो आप विद्वज्जनों से निवेदन है कि संशोधन करें।

सूचना–यदि पञ्चाङ्ग में छपाई से सम्बन्धित कोई त्रुटि हो जैसे पृष्ठ उल्टा [illegible] हो या [illegible] तो कृपया 9369516832 पर संपर्क कर अपना नाम, पता लिखवा दें। आपको निःशुल्क [illegible] की जायेगी।

कृपाकांक्षी
रामेश्वरनाथ ओझा
श्रीमती कान्ति ओझा
9451528834

## श्रीमंगलमूर्त्तयेनमः

*काशीशं गणनायकं सुरगुरुं देवीं तथा श्रीपतिम्।*
*स्तुत्वावायुसुतं सभक्ति मनसा ध्यात्वा च नत्वा गुरुम्।।*
*स्वर्गीयं पितरं नमामि विबुधं श्रीजीवनाथं हि तम्।*
*नित्यं लोकहिताय यस्य कृपया पञ्चाङ्गमातन्यते।।*

### संवत्सरावली

| | | |
|---|---|---|
| सतयुग का मान | - | १७,२८००० वर्षाणि |
| त्रेतायुग का मान | - | १२,९६,००० वर्षाणि |
| द्वापरयुग का मान | - | ८,६४,००० वर्षाणि |
| कलियुग का मान | - | ४,३२,००० वर्षाणि |

इस वर्ष कल्पारम्भ से १९५५८८५१२५ वर्ष कलियुग के आरम्भ काल से ५१२५ वर्ष, श्रीविक्रमादित्य के सिंहासनारोहण काल से २०८१ वर्ष एवं शकारम्भ से १९४६ वर्ष व्यतीत हुए। चैत्र शुक्ल प्रतिपदा ९ अप्रैल मंगलवार को सूर्य सिद्धान्तीय अहर्गण = ७१४४८४१६४६५१ + ३८४ = ७१४४८४१६५०३५ एवं ग्रहलाघवीय अहर्गण ३३७४ तथा गत चक्र ४५ है। वर्षारम्भ से **पिंगल** नामक संवत्सर चलेगा, जो संकल्पादि में वर्षभर प्रयोग किया जायेगा। अगले संवत्सर में **चैत्र शुक्ल प्रतिपदा से कालयुक्त** नामक संवत्सर का प्रयोग प्रारम्भ होगा।

*५१वाँ 'पिंगल' संवत्सर–* **गावो हया विनश्यन्ति चान्ये च नटनर्तकाः।**
**मेघो न वर्षति तत्र पिंगले नाऽत्र संशयः।।**

पिंगल संवत्सर में गाय, घोड़े, नट तथा नर्तकों का नाश होगा।

*५२वाँ 'कालयुक्त' संवत्सर–* **प्रजानां जायते रोगः कालयुक्ते विशेषतः।**
**राजयुद्धं भवेद् घोरं प्रजानाशो वरानने।।**

शिवजी कहते है कि हे वरानने! कालयुक्त संवत्सर में जनता को रोग, राजाओं में भयंकर युद्ध तथा प्रजा का नाश होता है।

*ग्रह सभासद विचार–* **चैत्रादिमेषादिकुलीरतौली मृगादिवाराधिपतिक्रमेण।**
**राजा च मन्त्री ह्यथ सस्यनाथो रसाधिपो नीरसनायकश्च।।**
**आर्द्रादिनाथो घननायकश्च धान्याधिपश्चापदिनादिवारः।।**

*राजा मंगल फलम्*

**भौमे नृपे वह्निभयं नराणां चौराकुलं पार्थिवविग्रहश्च।**
**दुःखं प्रजाव्याधिवियोगपीडा स्वल्पं पयो मुंचति वारिवाहः।।**

इस बार आकाशीय मन्त्रिमण्डल में मंगल राजा है जिनके फल में मनुष्यों को अग्निभय, चोरों का उत्पात, राजाओं में विग्रह जनता को दुःख तथा रोग से पीड़ा तथा मेघ स्वल्प वर्षा करेंगे।

*मंत्री शनि फलम्*

**रविसुते यदि मन्त्रिणि पार्थिवा विनयसंरहिता बहुदुःखदाः।**
**न जलदा जलदा जनतापदा जनपदेषु सुखं धनजं क्वचित्।।**

मन्त्री का पद इस बार शनि को मिला है जिसके फल में राजा लोग विनय रहित जनता को दुःख देने वाले वर्षा की कमी से जनता को कष्ट, लोगों को धनसम्बन्धी सुख बहुत कम मिलेगा।

*सस्येश मंगल फलम्*–**प्रथम धान्यपतौ धरणीसुते गजतुरंगखरोष्ट्रगवामपि। ननु भवेद्बहुरोग घनो जलं न समसौख्यकरं तृण धान्यहृत्।।**

यदि पूर्व धान्येश मंगल हो तो हाथी, घोड़े, गदहे, ऊँट तथा गौओं को बहुत रोग, वर्षा की कमी, सौख्य का अभाव तथा भूसेवाले अन्नों का नाश होगा।

*दुर्गेश शनि फलम्*–**रविसुते गढ़पालिनि विग्रहो सकलदेशगताश्चलिता जनाः। विविधवैरिविशोषितनागराः कृषिधनं न लभेद्भुविकश्चन्।।** यदि दुर्गेश शनि हो तो सभी खेतों में विग्रह तथा लोगों में व्यग्रता, नागरिकों में अनेक प्रकार से वैरभाव, कृषि पदार्थों का अभाव दिखेगा।

*धनेश मंगल फलम्*–**असित मौल्यकरो धरणीसुतः शरदि ताम्रकरस्तुपधान्यहृत्। सकलदेशगताश्चलिता नरा नरपतिर्जनशोकविधायकः।।** मंगल ही इस वर्ष धनेश भी हैं। इसके फल में काले पदार्थों का नाश, सभी देशों के लोग अशान्त तथा शासक जनता को कष्ट देने वाले होंगे।।

*रसेश गुरु फलम्*–**यदि गुरो रसपे जनसौख्यदे कमलवंति सरांसि तृणानि च। जनपदा द्विजपूजन तत्परा बहुगजवाजिरथोष्ट्रयुता नृपाः।।** यदि गुरु रसेश हो तो जनता को सौख्य, तालाबों में कमल सुशोभित तथा तृण (घास) की निष्पत्ति अधिक, जनपदों में लोग विप्रो का सत्कार करते हैं। राजा लोग हाथी-घोड़े रथ तथा ऊँटों से सम्पन्न रहते हैं।

*धान्येश चन्द्र फलम्*–**चन्द्रे धान्याधिपे जाते तोयपूर्णा वसुन्धरा। वर्द्धन्ते सर्वसस्यानि राजते विविधोत्सवैः।।** धान्येश का पद चन्द्रमा को मिला है। इसके फल में पृथ्वी जल से पूर्ण, सभी फसलों में वृद्धि, संसार में विविध उत्सव होंगे।

*नीरसेश मंगल फलम्*–**नीरसेशो यदा भौमः प्रवालं रक्तवाससम्। रक्तचन्दनताम्राणामर्घवृद्धिर्दिने दिने।।** यदि मंगल नीरसेश हो तो प्रतिदिन मूँगा, लाल वस्त्र, लाल चन्दन तथा ताँबा का भाव महँगा होता है।

*फलेश शुक्र फलम्*–**यदि फलस्य पतौ भृगुजे धरा मृदुकुसमा च महीरूहराशयः। बहुपथा नरनाथसुभोगदा द्विजवराः श्रुतिपाठपरायणाः।।** फलेश शुक्र के फल में वृक्षों में सुन्दर फल-फूल, राजा लोग बहुत भ्रमण करने वाले, जनता को सुख देने वाले तथा ब्राह्मण लोग वेदपाठ करने वाले होंगे।

*मेघेश शनि फलम्*–**रविसुते जलदस्य पतौ भवेद्विरलवृष्टिवती वसुधा तदा। मनसि तापकरो नृपतिः सदा विविधरोगयुता जनता तदा।।** शनि के मेघेश होने के फलस्वरूप पृथ्वी पर थोड़ी वर्षा राजा लोगों के मन में सन्ताप तथा जनता विविध रोगों से पीड़ित रहेगी।

*रोहिणी वास फलम्*–**पर्वते बिन्दुमात्रश्च।** रोहिणी निवास पर्वत पर होने से अत्यल्प वृष्टि का योग है।

*संवत्सर वास फलम्*–**कुम्भकारगृहे रासो तद्वर्षे मध्यमं फलम्।** इस वर्ष संवत्सरका निवास कुम्हार के घर में होने से यह वर्ष मध्यम बीतेगा। *समय वाहन फलम्*–**जनता भ्रमिता सर्वाश्चतुष्पदाः प्रपीडिताः। विफला सकला धात्री नौकावाहनवत्सरे।।** यदि समय वाहन नौका हो तो जनता भ्रमित, चौपायों को पीड़ा सम्पूर्ण पृथ्वी फल रहित होगी। *आर्द्रा नक्षत्र प्रवेश फलम्–तिथि फलम्*–**प्रतिपद्यदि चार्द्रायाः प्रवेशः शुभदा रवेः।** सूर्य का आर्द्रा नक्षत्र में प्रवेश प्रतिपदा तिथि में होने से शुभदायक होगा। *वारफलम्*–**मन्दे मन्दफलं भवेत्**-सूर्य का आर्द्रा नक्षत्र में प्रवेश शनिवार को होने से मन्दफलदायक है। *नक्षत्रफलम्*–**मूले सर्वभयावहः**–मूल नक्षत्र में सूर्य का आर्द्रा नक्षत्र में प्रवेश सबको भय देने वाला होगा। *योगफलम्*–**शुक्लौ वृद्धिकरौ जनानन्दकर बुभौ।** शुक्ल योग में सूर्य का आर्द्रा प्रवेश सस्य की वृद्धि तथा जनता को आनन्द प्रदान करने वाला होगा। *वेलाफलम्*-**दिवार्द्रा सस्यनाशाय।** सूर्य का आर्द्रा नक्षत्र में प्रवेश दिन के समय होने से कृषिनाशक होगा। *नवमेघानां*–**वरुणसत्वर्णवाकारं**-वरुण नामक मेघ में अत्यधिक वर्षा का योग है। *चतुर्मेघानां*–**आवर्तो विनिवृष्टिः**- आवर्त मेघ होने के फलस्वरूप अनावृष्टि का योग है।

## वर्षाविचार

आर्द्रा से स्वाती तक कुल १० नक्षत्रों में वर्षा का विचार किया जाता है। अप्रैल-मई की सन्धि पर आँधी पानी एवं वर्षा होने के योग मिल रहे हैं। आर्द्रा नक्षत्र का प्रवेश २२ जून के आसन्न २२-२३-२४ को एक बार वर्षा होने के योग प्राप्त हो रहे हैं। बुध-शुक्र की युति वर्षा करायेगी। पुनः जून के अन्तिम सप्ताह अथवा २८ जून के आसन्न वर्षा होने की सम्भावना है। जुलाई के प्रथम सप्ताह तथा १४, १५ जुलाई के आस-पास भी वर्षा होगी। पुष्य नक्षत्र २० जुलाई के आसन्न भी वर्षा होगी। श्लेषा नक्षत्र में सामान्य वृष्टि की ही सम्भावना है। मघा नक्षत्र १७ अगस्त के आसन्न भी वर्षा होने के योग हैं। २६ अगस्त के आसन्न वर्षा के योग प्राप्त हो रहे हैं। पुनः ३१ अगस्त पू.फा. नक्षत्र में बादलों के घेराव के साथ साधारण से अच्छी वृष्टि हो सकती है। १३ सितम्बर उ.फा. नक्षत्र में एक बार अच्छी वृष्टि की सम्भावना है। २७ सितम्बर हस्त नक्षत्र में अच्छी से बहुत अच्छी वृष्टि होने के योग बन रहे हैं। इसके पश्चात् अक्टूबर में चित्रा एवं स्वाती नक्षत्र में विशेष वर्षा होने के योग बन रहे है।

## वर्षफलम्

**वातोद्धतश्चरति वह्निरति प्रचण्डो, ग्रामान्वनानि नगराणि च सन्दिधक्षुः।**
**हाहेति दस्युगणपातहता रटन्ति, निःस्वीकृताविपशवो भुवि मर्त्य संघाः।।**
**अभ्युन्नता वियति संहतमूर्तयोऽपि, मुञ्चन्ति न क्वचिदपः प्रचुरं पयोदाः।**
**सीम्नि प्रजातमपि शोषमुपैति सस्यं निष्पन्नमप्यविनयादपरे हरन्ति।।**
**भूपा न सम्यगभिपालनसक्त चिताः, पित्तोत्परूक् प्रचुरता भुजगप्रकोपः।**
**एवं विधोरूपहता भवति प्रजेयं, संवत्सरेऽवनिसुतस्य विपन्नसस्या।।**
**रणप्रचण्डक्षितिपोऽल्पसस्यो विशुष्कवारिद्रुमशष्पशीर्णः।।**
**अंगारकाब्दः प्रचुरोगाग्निरातंकचोर्यक्षुदवृष्टिदृष्टः।।**

ज्योतिशास्त्र जितना व्यापक है उतना ही व्यावहारिक भी। इसे वेद का नेत्र कहा गया है और इसमें ज्योति प्राप्त होती है हमारे पञ्चांगों से। यद्यपि कि विश्व में कालगणना की अनेक पद्धतियाँ हैं किन्तु सबसे स्पष्ट एवं सटीक भारतीय गणना है। यह काल निर्धारक है तथा काल विधेयक भी। सर्वविदित है कि संवत्सरारम्भ चैत्रशुक्ल प्रतिपदा जिस वार से होता है वही उसवर्ष का पीठासीन अधिकारी **राजा** होता है। इस प्रकार **मंगलमहाराज** इस वर्ष के राजा हुए। इस संवत्सर के आकाशीय मन्त्री परिषद के दस पदाधिकारियों में सात पदाधिकारी पाप ग्रह हैं, जबकि शेष तीन पदाधिकारी शुभ ग्रह हैं। राजा सहित कुल चार विभाग तो अकेले मंगल के अधीन हैं। राजा के बाद सबसे महत्वपूर्ण पद मन्त्री पर शनि का अधिकार है। अतः परिस्थितियाँ स्वयंमेव परिणाम का आभास करा रही हैं। विश्व सहित देश को अनेक प्रकार की प्राकृतिक विपरीतता का सामना करना पड़ेगा। ऐसा प्रतीत हो रहा है कि पृथ्वी का तापमान बढ़कर गम्भीर चुनौती पैदा कर देगा। झुलसा देने वाली गर्म हवाओं से आदमी पशु-पक्षी, फल-फूल वनस्पतियाँ पेड़ पौधे सभी कुम्हला जायेंगे। ग्राम-नगर एवं महानगर तथा वन उपवन कहीं भी भीषण गर्मी से राहत नहीं मिलेगी। तपते तवे की तरह पृथ्वी अनेक प्रकार के रोग एवं व्याधि का कारण बनेगी। ऐसा प्रतीत होगा जैसे भगवान भास्कर अग्निवर्षा कर रहे हैं। चोर डाकू लुटेरों का आतंक बढ़ेगा। सामान्य जनता की गाढ़ी कमाई का हरण होगा। जिससे हाहाकार मचेगा। आकाश में बादल तो घेर-घेर कर आयेंगे किन्तु पर्याप्त जल वर्षा के बिना ही इधर-उधर होते रहेंगे। नीची भूमि में पैदा होने वाले अनाज भी पानी की कमी के कारण सूख जायेंगे। खेत में पड़ी खड़ी फसल ओला पत्थर इत्यादि से नष्ट हो जायेगी। सरकार एवं राजनेता जनता की परेशानियों से न तो परेशान होंगे न ही जनता जनार्दन की परेशानियों को दूर करने में रुचि लेंगे। मनुष्यों में पित्त से सम्बन्धित एवं छुआ-छूत रोगाणु जनित कई बीमारियाँ फैलेंगी। विषैले जीव-जन्तु साँप बिच्छू इत्यादि का प्रकोप बढ़ जायेगा। इस प्रकार मंगल के शासन काल में सर्वत्र अमंगल ही दिखाई देगा।

शनि मन्त्री पद पर आसीन है। इसके प्रभाव के फलस्वरूप पृथ्वी के जलीय तत्व (आप्य) का शोषण हो जायेगा। राजा मंगल एवं मन्त्री शनि का आपसी सम्बन्ध भी बहुत अच्छा नहीं माना जाता। शनि न्याय का ग्रह है एवं मंगल प्रशासनिक एवं सैन्य दल का प्रतीक है। ऐसा आभास हो रहा है कि शासन-प्रशासन सत्ता तथा न्यायपालिका का आपसी संतुलन अच्छा नहीं होगा। मेघेश का पद भी शनि को प्राप्त हुआ है। वर्षा की दृष्टि से यह वर्ष अच्छा नहीं होगा ऐसी सम्भावना दिखाई दे रही है। सूखा पड़ जाने के योग मिल रहे हैं। इस वर्ष अग्निकाण्ड अथवा विस्फोट इत्यादि से देश को गम्भीर क्षति पहुँचेगी। सत्ता पर आसीन व्यक्ति अमानवीय व्यवहार करते हुए जनता जनार्दन को कष्ट पहुँचायेंगे।

उपरोक्त कई विपरीत परिस्थितियों के बावजूद कुछ राहत प्रदान करने वाली ग्रह स्थितियाँ भी दिखाई दे रही है। वर्ष प्रवेश कुण्डली के अनुसार लग्नेश बृहस्पति पंचम-त्रिकोण में मित्र क्षेत्री है अतः सत्ताशीर्ष पर बैठे व्यक्ति की बुद्धिमता से अनेक विपरीत परिस्थितियों का समाधान निकल जायेगा। धनु लग्न में वर्ष का प्रवेश देश के उत्तर-पूर्वी भाग में वर्षा एवं खेती तथा जन-स्वास्थ्य के लिए शुभ फलकारक है। देश के मध्य भाग में बहुत अधिक पानी बरस जाने के कारण खेती को काफी क्षति पहुँचेगी। पश्चिमी प्रदेशों में घी इत्यादि का भाव सस्ता चलेगा। दक्षिण भारत के लिये धनु लग्न में वर्ष का प्रवेश शुभफलकारी है। वर्ष प्रवेश कुण्डली में ग्रहों के भाव फल के अनुसार चतुर्थ भाव में स्थित सूर्य रीयल स्टेट भू-सम्पत्ति के मालिकों तथा व्यवसायियों के लिये विशेष लाभकारी साबित होगा।

खनिज पदार्थों एवं धातु का कोई भण्डार प्राप्त हो सकता है। सूर्य देश के राजा (प्रधान मन्त्री) अधिकारी सत्ताधीश राजपुरुष एवं न्यायाधीश का कारक ग्रह होता है अतः इनकी भूमिका का प्रभाव जनता एवं देश पर पड़ेगा। शुक्र भी चतुर्थ स्थान में उच्च राशि का है अतः कला नृत्यसंगीत सिनेमा, थियेटर रंग मंच के क्षेत्र में उन्नति होगी। चतुर्थ भाव में चन्द्रमा भी स्थित है। अतः सिंचाई के साधन बाँध नहर, खनिज से उत्पन्न धातुयें, इन क्षेत्रों के विकास-प्रसार का कार्य किया जायेगा। बुध पंचम स्थान में स्थित है इसलिये शिक्षा व्यवस्था पर सरकार ध्यान देने के लिये बाध्य हो जायेगी। तृतीय भाव में मंगल शनि की युति उस पर भी शनि का स्वगृही होना अत्यन्त शुभफलकारी है। देश की सैन्य-शक्ति का अभूतपूर्व विस्तार होगा तथा भारतीय सैन्य शक्ति विश्व के किसी भी सैन्य शक्ति विशेष कर शत्रुओं पर बहुत भारी पड़ेगी। सैन्यशक्ति में अत्याधुनिक अस्त्र-शस्त्र का विस्तार होगा। राहु-केतु नये-नये टेक्स लगवा कर जनता के जेब पर भारी खर्च डाल देंगे।

मेषार्क कुण्डली जगल्लग्न भी वार्षिक फलादेश के लिये बहुत महत्वपूर्ण होती है। इसमें पंचम भाव में सूर्य गुरु की युति शिक्षा के क्षेत्र में नये-नये आयाम उपस्थित करेगी। भारतीय शोध-छात्रों द्वारा नये-आविष्कार से दुनिया भारतीय मेधा को महत्वपूर्ण स्थान देगी। सप्तम भाव का चन्द्रमा नारी शक्ति का उत्थान करायेगी तथा महिलाओं की भागीदारी शासन प्रशासन से लेकर प्रायः हर क्षेत्र में बढ़ेगी। वर्षा एवं खेती तथा खाद्यान्नों के उत्पादन की दृष्टि से यह वर्ष गम्भीर चुनौतियों का सामना करेगा। या तो सुखा ही पड़ जायेगा अथवा अत्यधिक वर्षा से बाढ़ आ जायेगी एवं फसलों को क्षति पहुंचेगी।

**पिंगल नामक संवत्सरमे– पिंगलाब्दे त्वीतिर्भीतिर्मध्यसस्यार्घवृष्टयः।**
**राजानो विक्रमाक्रान्ता भुंजते शत्रुमेदिनीम्।।**

अतः इस वर्ष भय का वातावरण मध्यम वर्षा और खाद्यान्नों का उत्पादन कम होगा। सेना अपना पराक्रम दिखाती रहेगी। किन्तु देश के शत्रु परेशान करते रहेंगे।

पूरे वर्ष भर के कुछ विशेष ग्रह योगों पर विचार किया जाय तो वैशाख कृष्ण पक्ष में शुक्र एवं गुरु दोनों ही कुछ ही दिनों के अन्तराल पर अस्त हो रहे हैं तथा कुम्भ मीन और मेष इन तीन राशियों पर ही कुल छः ग्रह स्थित हो रहे हैं अतः दैवी प्राकृतिक आपदा की सम्भावना बन रही है। ऐसे योगों में समुद्री तूफान भूकम्पादि की स्थिति बन सकती है। जिससे धन-जन को क्षति पहुँच सकती है। वर्षान्त चैत्र कृष्ण पक्ष भी कठिनाइयाँ पैदा करेगा।

# राशिफलम् संवत् २०८१

**मेष– चू, चे, चो, ला, ली, लू, ले, लो, अ**

वर्षारम्भ के बाद १ मई से बृहस्पति राशि परिवर्तित कर द्वितीय भाव का हो जायेगा। अतः राशि वालों के लिये अत्यन्त शुभफल प्रदान करने लगेगा। बहुप्रतीक्षित कार्य में सफलता मिलने की पूर्ण सम्भावना है अतः अपनी योजनाओं एवं महत्वाकांक्षाओं की पूर्ति करने के लिये पूरे मनोयोग से एकाग्रचित होकर लग जाना चाहिए। नौकरी में सफलता मिलेगी तथा विवाह, पुत्र जन्मादिक मंगल कार्य सम्पन्न होने के लिये यह समय बहुत ही अनुकूल है। धन प्राप्ति के रास्ते बनेंगे। पारिवारिक सुख एवं सौहार्द्र में वृद्धि होगी। शत्रु एवं विरोधी स्वयमेव शान्त होकर आपसे समझौता कर लेंगे। मान-सम्मान में वृद्धि होगी तथा आप द्वारा प्रशंसनीय एवं उल्लेखनीय कार्य किये जायेंगे। दान-धर्म परोपकार का कार्य आप द्वारा किया जायेगा। चल सम्पत्ति में लाभ होगा। शनि भी गोचर से बहुत ही अनुकूल है तथा तृतीय भाव में है अतः आपके साहस पराक्रम में वृद्धि होगी। प्रायः प्रत्येक कार्यों में सफलता का मार्ग प्रशस्त होगा। नौकरी-व्यवसाय मे उन्नति होगी। भौतिक सुख सुविधाओं में वृद्धि होगी। स्मरण रखना चाहिए कि अच्छे समय का लाभ तभी प्राप्त होता है जब आपका प्रयास एवं परिश्रम भी उसी अनुसार होता है अतः अच्छे समय का सदुपयोग करें। राहु व्यय भाव में है अतः अनावश्यक पैसा खर्च करने से बचें। केतु कभी-कभी नेत्र विकार दे सकता है। कुल मिलाकर यह वर्ष राशि वालों के लिए उत्तम है।

**वृष– इ, उ, ए, ओ, वा, वी, वू, वे, वो**

वर्षारम्भ में व्यय भाव का गुरु १ मई से आपकी ही राशि मे संचरण करने लगेगा। जो मध्यनफल कारक है। सामाजिक मान सम्मान में कमी आयेगी। रोजी-रोजगार में कठिन परिश्रम करना पड़ेगा तथा कुछ विघ्न-बाधायें भी आयेंगी। पैसे की कमी रहेगी तथा बौद्धिक क्षमता कुछ मन्द पड़ जायगी। झगड़ा-झंझट से दूर रहना ही हितकर होगा अन्यथा अनावश्यक की परेशानी हो जायेगी। कार्य विलम्ब से पूरे होंगे। कष्टकर यात्रायें करनी पड़ सकती है। आपके हाथ में काम तो रहेगा किन्तु उसके प्रतिफल से आप संतुष्ट नहीं रहेंगे। इस प्रकार शनि एवं गुरु दोनों ही कुछ मन्द फल प्रदान कर रहे है अतः इनकी शान्ति करते रहने से परेशानियों कठिनाइयों में भी रास्ता निकलता रहेगा। गुरु की शान्ति के लिये चने की दाल, हल्दी, गुड़ का लड्डू बनाकर प्रत्येक गुरुवार को गाय को खिलावें। भारंगी अथवा केले की जड़ को पीला कपड़ा में बाँधकर दाहिने हाथ की भुजा में गुरुवार को धारण करें। खराब हो जाय तो उसको बदलते रहें। शनि की शान्ति के लिये हनुमान जी की पूजा-आराधना दर्शन प्रत्येक शनिवार को अवश्य करें। "**ॐ बृं बृहस्पतये नमः**" तथा **ॐ शं शनैश्चराय नमः** का १-१ माला जप नित्य करते रहे। लाभ स्थान का राहु अचानक लाभ करवाता रहेगा तथा काम बनाता रहेगा धार्मिक रुचि को बढ़ायेगा। पंचम भाव का केतु पुत्रों को कुछ कष्ट पहुँचा सकता है।

**मिथुन– का, की, कू, घ, ङ, छ, के, को, हा**

वर्षारम्भ में लाभ-भाव में चल रहा बृहस्पति १ मई से बदल कर व्यय भाव में चलने लगेगा। परिणाम स्वरूप आप सही तरीके से काम तो करेंगे किन्तु उसका प्रतिफल विपरीत ही होगा। लोग आपके कार्यों की अनावश्यक आलोचना करेंगे। पैसे का खर्च बढ़ जायेगा तथा धनागम का मार्ग अवरुद्ध सा हो जायेगा। शारीरिक सुख-स्वास्थ्य में कमी आ जायेगी। घर-परिवार तथा पुत्रादिकों से मनमुटाव हो सकता है किन्तु उसका प्रभाव अस्थायी होगा। यात्रा मे व्यय एवं कष्ट दोनों ही होता रहेगा। विश्वासपात्र व्यक्ति से भी धोखा मिल सकता है। व्यर्थ का झूठा उपदेश देने की प्रवृत्ति रहेगी। विरोधी एवं शत्रु सक्रिय होकर आपको क्षति पहुँचाने का प्रयास करते रहेंगे। धर्म--अध्यात्म एवं पूजा-पाठ में मन नहीं लगेगा। सहायक एवं सहयोगी भी आपको परेशान करेंगे। दशम भाव का राहु अकस्मात् कहीं न कहीं से कोई न कोई काम बनाता रहेगा जिससे लाभ होता रहेगा। केतु भी भूमि भवन सम्बन्धी उपलब्धि दिला सकता है। बृहस्पति एवं शनि की शान्ति के लिए कोई न कोई पूजा-पाठ करते रहने से कोई विशेष परेशानी नहीं होगी। **ॐ बृं बृहस्पतये नमः** तथा **ॐ शं शनैश्चराय नमः** का १-१ माला जप नित्य करते रहे तथा दान देते रहें। लाभ होगा।

**कर्क– ही, हू, हे, हो, डा, डी, डू, डे, डो**

वर्षारम्भ के बाद १ मई से बृहस्पति गोचर से लाभ स्थान अर्थात् ग्यारहवें भाव का हो जायेगा। फलतः मध्यम गति से चल रहे अथवा सुस्त पड़ गये आपके सभी कार्य तेज गति से आगे बढ़ने लगेंगे। पद-प्रतिष्ठा नौकरी व्यवसाय में उन्नति होगी। शत्रु एवं विरोधी परास्त हो जायेंगे या आप से समझौता कर लेंगे। विवाह पुत्र जन्म आदि मांगलिक कार्य सम्पन्न होने अथवा करने का अवसर आ जायेगा। नौकरी में पदोन्नति होने की सम्भावना है। हाथ में लिये समस्त कार्य सफलता पूर्वक पूर्ण होंगे। राजकीय तथा न्यायालय सम्बन्धी कार्यों में फैसला आपके पक्ष मे आयेगा। अच्छे काम करने की प्रवृत्ति मन में पैदा होगी। मन शान्त रहेगा। धार्मिक कार्यों में रुचि लेंगे। अष्टम भाव में संचरण करता हुआ शनि आपके ऊपर **शनि की ढैय्या** की स्थिति बना रहा है। अतः शनि अपना दुष्प्रभाव भी दिखाता रहेगा। यह शनि आपके पारिवारिक जीवन में लड़ाई-झगड़ा कलह की स्थिति ला सकता है। बुरी संगति एवं प्रवंचना से काम बिगड़ सकता है अतः लड़ाई-झगड़े से दूर ही रहना आपके हित मे होगा। धन की हानि करायेगा तथा स्वास्थ्य पर भी बुरा प्रभाव डालता रहेगा। राजकीय एवं न्यायालय सम्बन्धी कार्यों में सफलता संदिग्ध रहेगी। जीवन-साथी का स्वास्थ्य भी खराब हो सकता है। नवम् भाव का राहु चमत्कारिक तरीके से कोई काम बनाता रहेगा जो स्थायी लाभ में भी बदल सकता है। तीसरे भाव का केतु भाग्योदय कारक है। शनि की शान्ति का उपाय अवश्य करें। प्रत्येक शनिवार को पीपल वृक्ष में स्थित शनि भगवान को तिल तेल का दीपक जलावें तथा हनुमान जी की यथा सम्भव पूजा-आराधना दर्शन करते रहें।

**सिंह– मा, मी, मू, मे, मो, टा, टी, टू, टे**

वर्षारम्भ में शुभफल प्रदान करने वाला बृहस्पति १ मई से परिवर्तित होकर थोड़ा मध्यम फल कारक हो जायेगा। सामाजिक मान-सम्मान एवं पद प्रतिष्ठा में कमी आ जायेगी। स्वास्थ्य ठीक न रहने से मन उदास एवं शरीर थका-हारा सा रहेगा। पैसे की कमी से मनचाहे कार्य आप नहीं कर पायेंगे। झगड़ा-झंझट, वाद-विवाद से दूर ही रहने का प्रयास करें अन्यथा अपमानित होने का भय रहेगा। अनावश्यक पैसा खर्च होता रहेगा। सप्तम भाव में संचरण करता हुआ शनि आपकोकाम तो देता रहेगा तथा व्यस्त भी रखेगा किन्तु तदनुसार लाभ नहीं होगा। बौद्धिक क्षमता में कमी आ जायेगी एवं स्वजनों मित्रों परिजनों से पूर्ण सहयोग प्राप्त नहीं हो पायेगा जिससे मानसिक पीड़ा पहुँचेगी। राहु अष्टम भाव का है जिसके कारण अकस्मात् कोई ऐसा कार्य बन जायेगा जिससे लाभ हो जायेगा किन्तु पेट से सम्बन्धित कोई परेशानी हो सकती है। आपरेशन इत्यादि की भी सम्भावना बन सकती है। केतु के कारण धन का लाभ तो होगा किन्तु नेत्र विकार भी हो सकता है। गुरु एवं शनि दोनों की ग्रह शान्ति का उपाय करते रहने से विपरीत परिस्थियों में भी रास्ता निकलता रहेगा। "**ॐ बृं बृहस्पतये नमः**" तथा **ॐ शं शनैश्चराय नमः** का १-१ माला जप नित्य करते रहे।

**कन्या– टो, पा, पी, पू, ष, ण, ठ, पे, पो।**

वर्षारम्भ से अष्टम भाव का गुरु १ मई से परिवर्तित होकर नवम भाव का हो जायेगा जो अत्यन्त शुभफल प्रदान करने लगेगा। आपकी कार्य क्षमता का विस्तार होगा तथा आप द्वारा उल्लेखनीय एवं प्रशंसनीय कार्य किये जायेंगे। किसी नये पद अथवा अधिकार की प्राप्ति हो सकती है। पुत्रादिकों की उन्नति होगी तथा घर-परिवार में विवाह पुत्र-जन्मादिक मंगल कार्य सम्पन्न होंगे। आपके द्वारा किये जा रहे प्रायः प्रत्येक कार्यों में सफलता मिलेगी। किसी स्थायी सम्पत्ति के प्राप्त होने का भी अवसर प्राप्त हो सकता है। भूमि-भवन वाहन तथा भौतिक सुख-सुविधाओं में वृद्धि होगी। शनि भी छठें भाव का है जो अत्यन्त शुभफल प्रदाता माना जाता है। रोग एवं शत्रु दोनों पर विजय प्राप्त होगी। स्त्री-परिवार का उत्तम सुख सान्निध्य प्राप्त होगा। आपके विरोधी आपसे हार मान लेंगे अथवा समझौता कर लेंगे। सातवें भाव का राहु व्यापार एवं व्यवसाय दोनों में वृद्धि करायेगा। राजकीय कार्यों में सफलता मिलेगी।

**तुला– रा, री, रू, रे, रो, ता, ती, तू, ते**

वर्षारम्भ में शुभफल कारक चल रहा बृस्पति १ मई से अष्टम भाव का होकर अनेक प्रकार की कठिनाइयाँ पैदा कर देगा। शरीर में कई प्रकार से कोई न कोई रोग-विकार पैदा होता रहेगा जिसके कारण स्वास्थ्य बहुत खराब रहेगा। घर-परिवार में सुख-शान्ति नहीं रहेगी, जिससे मानसिक रूप से आप परेशान रहा करेंगे। खर्च बहुत बढ़ जायेगा जिससे आर्थिक रूप से आप कमजोर हो जॉयेंगे। रोग-शोक एवं बन्धन तीनों कष्ट उठाना पड़ेगा। पंचम भाव से गोचर वश आयी शनि की 'पनौती' आर्थिक शोषण करायेगी एवं शारीरिक कष्ट प्रदान करेगी। इस प्रकार गुरु एवं शनि दोनों के नेष्ट फल के कारण आप अपने आप को विचलित महसूस करेंगे। सबके बावजूद जैसे रोग का निदान औषधियों से हो जाता है उसी प्रकार ग्रहों का अरिष्टफल भी ग्रह शान्ति, दान, हवन एवं सत्कर्मों के माध्यम से दूर हो जाता हैं। गुरु की शान्ति के लिये **चने की दाल हल्दी, गुड़ का लड्डू** बनाकर प्रत्येक बृहस्पतिवार को गाय को खिलावें। ब्राह्मण बटुकों को पठन-पाठन की सामग्रियों का दान करें। केले अथवा भारंगी की जड़ को पीले कपड़े में सिल कर पीले धागे में दाहिनी भुजा में गुरुवार को धारण करें। खराब हो जाय तो उसको बदलते रहें। **ॐ बृं बृहस्पतये नमः** तथा **ॐ शं शनैश्चराय नमः** मन्त्र का १-१ माला जप नित्य करें। सुन्दर काण्ड का यथा सम्भव पाठ करते रहें तो कष्ट कटता रहेगा और परेशानियाँ दूर होती रहेंगी। राहु-केतु के कारण नेत्र विकार की सम्भावना।

**वृश्चिक– तो, ना, नी, नू, ने नो, या, यी, यू**

राशि वालों के लिये यह वर्ष सर्वथा शुभफलकारक है। गोचर से सप्तम भाव का आया बृहस्पति भूमि-भवन-वाहन इत्यादि भौतिक सुख सुविधाओं में वृद्धि कारक है। स्त्री परिवार का उत्तम सुख-सान्निध्य प्राप्त होगा तथा घर-परिवार में विवाह पुत्र जन्म आदि मांगलिक कार्यों के अवसर आयेंगे। किसी स्थिर लाभ की भी सम्भावना है। राजकीय एवं न्यायालय सम्बन्धी कार्यों मे प्रगति होगी तथा सफलता भी मिलेगी। बौद्धिक-क्षमता एवं कार्य दक्षता दोनों में वृद्धि होगी तथा आप द्वारा उल्लेखनीय एवं प्रशंसनीय कार्य किये जायेंगे। एक बात ध्यान रखें कि आपके ऊपर **शनि की ढैय्या** भी चल रही है अतः सभी सुख सुविधाओं के बावजूद परिजनों मित्रो रिश्तेदारों से तालमेल सही नहीं रहेगा। कुछ न कुछ शारीरिक परेशानी बनी रहेगी जिससे मन चिड़चिड़ाता सा रहेगा। मन में हमेशा नकारात्मक सोच बनी रहेगी। अतः इन सब परिस्थितिगों से बचते रहना पड़ेगा। राहु के कारण आर्थिक लाभ तो होगा किन्तु संतुष्टि नहीं मिलेगी। केतु भी लाभ भाव का है अतः शुभफल प्रदान करेगा। शनि की शान्ति का उपाय अवश्य करते रहें जिससे शनि जन्य कष्ट से छुटकारा मिलता रहे। प्रत्येक शनिवार को पीपल वृक्ष की जड़ में स्थित शनि भगवान के निकट तिल-तेल का दीपक जलावें तथा '**ॐ शं शनैश्चरायनमः**'' का १-१ माला जप कर लिया करें। गरीब असहायों की सहायता करें।

**धनु– ये, यो, भा, भी, भू, ध, फ, ढ, भे**

वर्षारम्भ से अनुकूल चल रहा बृहस्पति १ मई से बदलकर कुछ हल्का पड़ जायेगा। सुन्दर से सुन्दर व्यक्ति एवं अच्छी से अच्छी वस्तु भी आपको आकर्षित नहीं कर पायेगी। घर-बाहर कहीं भी मन नहीं लगेगा। मन बेचैन एवं शरीर थका-हारा सा लगेगा। शरीर में नये प्रकार के रोग पैदा हो जायेंगे। परिजनों-रिश्तेदारों के साथ सम्बन्ध सामान्य नहीं रह पायेंगे। पेट की बीमारी से विशेष परेशानी हो सकती है। राजकीय एवं न्यायालय से सम्बन्धित कार्यों में विलम्ब होगा जिससे मन अशान्त रहेगा। तीसरे भाव में संचरण करता हुआ शनि बहुत ही अनुकूल फल दे रहा है जिसके कारण उपरोक्त वर्णित गुरु के फल में कुछ राहत का रास्ता निकलता रहेगा। पैसा खूब आयेगा एवं सहायक आपकी सेवा में तत्पर रहेंगे। भौतिक सुख सुविधाओं के साधन जुटेंगे और यह शनि रोगों पर नियन्त्रण करने में औषधियों के माध्यम से सहायता करता रहेगा। आपका साहस एवं धैर्य विपरीत परिस्थितियों में भी आपको विचलित नहीं होने देगा। परिस्थितियों का डटकर मुकाबला करने की शक्ति प्रदान करेगा। चतुर्थ भाव का राहु जमीन जायदाद से सम्बन्धित परेशानी दे सकता है।

**मकर– भो, जा, जी (जू, जे, जो) खी, खू, खे, खो, गा, गी**

वर्षारम्भ में हल्का चल रहा बृहस्पति १ मई से बहुत ही अनुकूल हो जायेगा। भृत्य (नौकर) सहायक एवं परिजन सभी आपकी सेवा सहायता करने में तत्पर रहेंगे। घर-परिवार में विवाह पुत्र जन्मादिक मांगलिक कार्य सम्पन्न होने के अवसर प्राप्त होंगे। प्रेम सम्बन्ध प्रगाढ़ होंगे एवं भौतिक सुख सुविधाओं के अनेक साधन एकत्रित हो जायेंगे। भूमि-भवन वाहन का सुख प्राप्त होगा कोई स्थिर लाभ भी हो सकता है। आपकी बौद्धिक क्षमता बढ़ जायेगी तथा वाणी-व्यवहार से आप सबको आकर्षित कर लेंगे। आपके द्वारा कोई उल्लेखनीय कार्य किया जायेगा, जिसकी सर्वत्र प्रशंसा होगी। शनि की उतरती साढ़े साती भी शनि जन्य कष्ट में राहत प्रदान करने लगेगी। शरीर में बल एवं तेज दोनों धीरे-धीरे बढ़ने लगेगा। विमुख हुए दोस्त रिश्तेदार तथा परिचित पुनः आपकी सेवा-सहायता में तत्पर होने लगेंगे। जीवन साथी को यह शनि कुछ कष्ट देता रहेगा। तीसरे भाव का राहु शत्रुओं एवं विरोधियों को परास्त करने में सहायक होगा। हनुमान जी की आराधना से शनि जन्य कष्ट कटता रहेगा। **ॐ शं शनैश्चराय नमः** मन्त्र का १ माला जप नित्य करें तथा तिल तेल का दीपक शनि भगवान के सन्निकट प्रत्येक शनिवार को जलाकर उनकी पूजा करते रहें।

**कुम्भ– गु, गे, गो, सा, सी, सू, से, सो दा**

वर्षारम्भ में नेष्ट फलकारक बृहस्पति १ मई से परिवर्तित होकर यद्यपि कि बहुत शुभ फलकारक तो नहीं होगा किन्तु केन्द्र में होने से कुछ राहत प्रदान करेगा। यद्यपि कि आप अपना कार्य परिश्रम एवं लगन तथा ईमानदारी से करेंगे किन्तु उसको तदनुरूप महत्व नहीं दिया जायेगा। मन अशान्त रहा करेगा। राजकीय एवं न्यायालय से सम्बन्धित कार्यों में विलम्ब होगा तथा परिश्रम के मनोनुकूल फल नहीं प्राप्त होगा। परिजनों का भी पूर्ण सहयोग प्राप्त नहीं होगा। स्मरण रखें शनि आपकी ही राशि में संचरण करता हुआ मध्य साढ़ेसाती की स्थिति बनाये हुए है अतः प्रत्येक कार्य को सोच समझकर तथा अपने विश्वसनीय लोगों से परामर्श लेकर ही सम्पन्न करें। यद्यपि कि शनि आपकी राशि का स्वामी भी है अतः अपेक्षाकृत कम कष्ट कारक होगा। चोट-चपेट लगने का भय रहेगा अतः सदैव सतर्कता का पालन करें। जीवन साथी का स्वास्थ्य भी प्रभावित रहा करेगा। शनि ग्रह की अगर आप शान्ति का उपाय करते रहेंगे तो अवश्य शनि जन्य कष्ट से राहत मिलती रहेगी। सुन्दर काण्ड तथा हनुमान चालीसा का पाठ करें। **बजरंग बाण** का पाठ भी सहायता करेगा। प्रत्येक शनिवार को हनुमान जी के निकट पीपल वृक्ष की जड़ में स्थित शनि भगवान के लिये तिल युक्त तिल तेल का दीपक जलावें। छायादान करना बड़ा सहायक होगा। **ॐ शं शनैश्चराय नमः** का १ माला जप नित्य करें। पूज्य सहायक तथा नौकरों की खूब सहायता करते रहें। बृहस्पति वार को **ॐ बृं बृहस्पतये नमः** का १ माला जप कर लिया करें।

**मीन– दी, दू, थ, झ, ञ, दे, दो, चा, ची**

वर्षारम्भ में शुभ फल प्रदान करता हुआ बृहस्पति १ मई से बदल कर तृतीय भाव का हो गया है जिसके कारण आपके पद-प्रतिष्ठा में कमी आयेगी। आपके कार्य क्षेत्र में कठिनाई आती रहेंगी, शारीरिक सुख-स्वास्थ्य भी बाधित रहा करेगा और अपने मित्र एवं परिजनों से विवाद उत्पन्न होगा। नौकरी, व्यवसाय, रोजी-रोजगार में बाधा उत्पन्न होने से आर्थिक समस्या पैदा होती रहेगी। आपके परिजनों को कठिनाई से गुजरना होगा और आपके द्वारा की गयी यात्राओं का आपको मनोनुकूल लाभ नहीं मिल पाएगा। शनि के बारहवे भाव में होने के कारण आपको एक के बाद एक कठिनाइयों का सामना करना पड़ेगा। आपकी राशि में ही संचरण करता हुआ राहु आपकी मान-मर्यादा में आयी कमी को थोड़ा सतुंलन प्रदान करेगा। आर्थिक समस्याओं को कम करेगा और आपके और आपके सगे सम्बन्धियों को धन-लाभ करवायेगा। चन्द्रमा का शत्रु होने के कारण राहु आपको मानसिक रूप से तनाव देगा। सातवें भाव में होने के कारण केतु आपको राजकीय कार्यों में सफलता प्रदान करायेगा और मान प्रतिष्ठा मे वृद्धि होगी। चूंकि आप शनि की चढ़ती साढ़े साती के चपेट में है अतः शनि की शांति के लिए हनुमान जी की अराधना करना श्रेयस्कर होगा। **ॐ शं शनैश्चराय नमः** का एक माला जप नित्य करें तो कष्ट कटता जायेगा।

## मासफलम् : तेजी मन्दी विचार के साथ

**चैत्र शुक्ल पक्ष–** पक्ष के तीन मंगलवार अग्नि काण्ड की कुछ बड़ी घटनाएं करा सकते हैं। शेयर बाजार में उछाल आयेगा एवं व्यापार जगत चमकेगा। शनिवार की मेष संक्रान्ति चना की खेती करने वाले कृषकों को लाभकारी साबित होगी। भूसी वाली अनाज की पैदावार जैसे गेहूं, जौ इत्यादि का भाव गिरेगा। प्रजा को कष्ट होगा एवं खाद्यान्नों को विदेशों मे प्रचुर निर्यात किया जायेगा। रुई, कपास, सूत, घी, तेल, तिल, सरसों, नारियल, सुपारी, बादाम अन्य सब प्रकार के फल गुड़, खाण्ड, शक्कर, चांदी-सोना में तेजी आयेगी। गेहूं, चावल, उड़द, मूंग, अरहर, जौ, मटर आदि मे मन्दी चलेगी। पक्षान्त २३ अप्रैल के आसन्न आँधी, पानी, बूंदा-बांदी होने की सम्भावना है।

**वैशाख मास–** मास का पहला पखवारा दैवी-प्राकृतिक दृष्टि से उपद्रवकारी साबित होगा। २९ अप्रैल को पूर्व दिशा मे शुक्र का अस्त हो रहा है एवं ८ मई को गुरु भी पश्चिम दिशा मे अस्त हो जायेंगे फलतः मौसम मे काफी उलट-फेर होगा। आँधी, पानी, तूफान तथा वर्षा होने के योग मिल रहे हैं। रुई, अलसी में मन्दी चलेगी। सोना-चांदी, ताँबा, मूंगा, पीतल के बर्तन, सूती चादर तथा सूती वस्त्र, गेहूं, जौ, चना, चावल, मोठ, अलसी, सरसों, गुड़, खाण्ड मे तेजी का झटका आयेगा। कोई दैवीय, प्राकृतिक दुर्घटना भी घट सकती है। शुक्ल पक्ष में मंगलवार की वृष संक्रान्ति भी किराना मे तेजी कारक है। रोहिणी नक्षत्र एवं अक्षय तृतीया का योग सुभिक्षकारक है किन्तु मनुष्यों के साथ-साथ चौपायों एवं पशु-पक्षियों मे कोई रोग फैलेगा। पीपलामूल, मादक द्रव्य, सेंधा नमक, लाल चन्दन मे भी तेजी का दौरा आयेगा किन्तु मास के पांच बुधवार एवं गुरुवार देश एवं समाज के लिए शुभफल कारक हैं। राजनैतिक स्थिरता का वातावरण बनता दिखायी देगा तथा देश का नेतृत्व किसी कुशल राजनीतिज्ञ, बुद्धिमान एवं उच्च प्रशासनिक अनुभवों से युक्त व्यक्ति के हाथ मे जाने की पूर्ण सम्भावना बन रही है।

**ज्येष्ठ मास–** इस मास मे जून के आरम्भ होते ही बूंदा-बांदी वर्षा होने की सम्भावना है। अमावस्या का पंचग्रही योग एवं निकटस्थ राशियों मे तीन और ग्रहों का जमावड़ा नेष्टफलकारक है। भयंकर गर्मी से जनता त्राहि-त्राहि करने लगेगी। जून का प्रथम सप्ताह दैवीय, प्राकृतिक दृष्टि से अनिष्टकारी है। समुद्री तूफान अथवा भूकम्पादि के भी योग बन सकते हैं। ३ जून से गुरु पूर्व दिशा में उदित हो जायेगा किन्तु शुक्र अभी अस्त ही चल रहा है इसलिये विवाहादि शुभ कार्यों के लिये मुहूर्त्त का अभाव बना ही रहेगा। तिल, तेल, एरण्ड, अलसी, सरसों, गुड़, खाण्ड, घी, गेहूं, जौ, चना, ज्वार, बाजरा,

## सरल संध्या

***शरीर पवित्र करने का मंत्र-*** **ॐअपवित्रः पवित्रो वा सर्वावस्थाङ्गतोऽपिवा। यः स्मरेत्पुण्डरीकाक्षं स बाह्याभ्यन्तरः शुचिः।।**

इस मन्त्र को पढे, कुशा से अपने ऊपर जल छिडक कर शरीर पवित्र करें। ***आसन पवित्र करने का मन्त्र-***(विनियोगः) ॐपृथ्वीति मंत्रस्य मेरुपृष्ठऋषिः सुतलं छन्दः कूर्मो देवता आसने विनियोगः।

***मंत्रः-*****ॐपृथ्वीत्वयाधृतालोका देवि त्वं विष्णुनाधृता। त्वं च धारय मां देवि पवित्रं कुरु चासनम्।** (इस मन्त्र से आसन पर जल छिड़कें और नीचे का संकल्प पढ़कर पृथ्वी पर छोड़ देवें)। (संकल्पः ) ॐतत्सत् अद्य अमुकमासे अमुक पक्षे अमुक शुभ पुण्यतिथौ अमुक वासरे स्वकायिक-वाचिक-मानसिक पापक्षायार्थ श्री परमेश्वरप्रीत्यर्थञ्च प्राप्तः (मध्याह्न वा सायं) सन्ध्योपासनामहं करिष्ये। **आचमन मन्त्रः-ॐ ऋतञ्च सत्यञ्चाभीद्धात्तपसोऽध्यजायत । ततो रात्र्यजायत ततः समुद्रोऽअर्णवः।। समुद्रादर्णवादधिसंवत्सरोऽजायत।अहो रात्राणि विदधद्विश्वस्य मिषतो वशी ।। सूर्याच्चन्द्रमसौ धाता यथा पूर्वमकल्पयत्। दिवञ्च पृथिवीञ्चान्तरिक्षमथो स्वः।।** (इस मंत्र से हाथ में जल लेकर तीन बार आचमन करें और अपनी रक्षा के लिए गायत्री मन्त्र ( ॐभूर्भुवः स्वः तत्सवितुर्वरेण्यं भर्गो देवस्य धीमहि धियो यो नः प्रचोदयात् ॐ) पढ़कर चारों ओर जल छिड़के। तत्पश्चात नीचे लिखे प्राणायाम के विनियोगों को पढ़कर पृथ्वी पर जल छोड़ें और प्राणायाम के मन्त्र से प्राणायाम करें)। **(विनियोगः)**- ॐ कारस्य ब्रह्मऋषिर्गायत्री छन्दोऽग्निर्देवता शुक्लो वर्णः सर्वकर्मारम्भे विनियोगः॥१॥ ॐ सप्तव्याहृतीनां विश्वामित्र जमदग्नि भरद्वाज गौतमात्रिवसिष्ठ कश्यपा ऋषयोगायत्र्युष्णिगनुष्टब्बृहती पङ्क्ति त्रिष्टुब्जगत्यश्छन्दांस्यग्निवाय्वादित्यबृहस्पति वरुणेन्द्र विश्वेदेवा देवता अनादिष्ट प्रायश्चिते प्राणायामे विनियोगः॥२॥ ॐ गायत्र्या विश्वामित्र ऋषिर्गायत्रीछन्दः सविता देवताग्निर्मुखमुपनयने प्राणायामे विनियोगः॥३॥ ॐ शिरसः प्रजापति ऋषिस्त्रिपदा गायत्रीछन्दो ब्रह्माग्निवायु सूर्या देवताः यजुः प्राणायामे विनियोगः ॥४॥

## संक्षिप्त तर्पण विधिः

**संकल्प-**अपवित्रः पवित्रो वा इत्यादिमंत्र को पढ़कर शिखा बांधकर संकल्प करें (अक्षत तिल, जौ लेकर) संकल्प में देशकालादि का उच्चारण करने के बाद अमुक गोत्रः अमुक शर्माहं (वर्माहं-गुप्तोऽहं-दासोऽहं) क्रमशः क्षत्रिय-वैश्य-शूद्रादिको में जोड़कर) अद्य श्रुतिस्मृतिपुराणोक्तफलप्राप्त्यर्थ देवर्षिमनुष्यपितृतर्पणंकरिष्ये।

**आवाहन मन्त्रः-ब्रह्मादयः सुरा सर्वे, ऋषयः सनकादयः। आगच्छन्तु महाभागाः, ब्रह्माण्डोदरवर्तिनः।।**

**१. तर्पणमन्त्र–**(सव्य होकर पूर्वाभिमुख होकर कुश अक्षत हाथ में लेकर देवतीर्थ से जल गिरावे)।

**देवासुरास्तथा यक्षा, नागा गन्धर्व राक्षसाः।**
**पिशाचा गुह्यकाःसिद्धाः कूष्माण्डास्तरवःखगाः।।**
**जलेचरा भूनिलया, वाय्वाधाराश्च जन्तवः।**
**तृप्तिमेते प्रयान्त्वाशु, मद्दत्तेनाम्बुनाखिलाः।।**

२. इसके बाद अपसव्य होकर जनेऊ और अंगोछे को दाहिने कंधे पर रखकर दक्षिणाभिमुख होकर कुशा का मोटक अंगूठे से दबाकर लिखे मन्त्र को पढ़कर पिता आदि का ध्यान करते हुए पितृतीर्थ से तीन-तीन बार जल गिरावे-

**तर्पणमन्त्रा- ॐ अमुकगोत्रा अस्मत्पितृपितामहप्रपितामहास्तृप्यन्ताम् (३)। ॐ अमुकगोत्रा अस्मन्मातृपितामहीप्रपितामह्यस्तृप्यन्ताम् (३)। ॐ अमुकगोत्रा अस्मन्मातामहप्रमातामहवृद्धप्रमातामहाःसपत्नीकास्तृप्यन्ताम् (३)।**

इसके बाद अपसव्य होकर पहले ही जैसे जनेऊ और अंगोछे को दाहिने कंधे पर रखकर दक्षिणाभिमुख होकर मोटक दाहिने अंगूठे में दबाकर तिल से तर्पण करें।

**मन्त्रः-१ नरकेषु समस्तेषु यातनासु च ये स्थिताः। तेषामाप्यायनायैतद्दीयते सलिलं मया।। २. येऽबान्धवा बान्धवाश्च येऽन्यजन्मनि बान्धवाः। ते तृप्तिमखिलायान्तु यश्चास्मत्तोऽभिवाञ्छति।। ३.ये मे कुले लुप्तपिण्डाः पुत्रदारविवर्जिताः। तेषां हि दत्तमक्षय्यमिदमस्तु तिलोदकम्।।४. आब्रह्मस्तम्बपर्यन्तं देवर्षिपितृमानवाः। तृप्यन्तु पितरः सर्वे, मातृमातामहादयः।। ५. अतीतकुलकोटीनां, सप्तद्वीपनिवासिनाम्। आब्राह्मभुवनाल्लोकादिदमस्तु तिलोदकम्।।**

इसके बाद अंगोछे को चार तह कर उसमें तिल रखकर अंगोछे को जल से खूब भिगोकर नीचे लिखे मन्त्र को पढ़कर जल के बाहर बायीं ओर पृथ्वी पर वस्त्र को निचोड़े - **मंत्र–ये के चास्मत्कुले जाता, अपुत्रा गोत्रिणो मृताः। ते गृह्णन्तु मया दत्तं, वस्त्रनिष्पीडनोदकम्।। इसके बाद भीष्मपितामह का तर्पण जल से करे- मंत्र–भीष्मः शान्तनवो वीरः सत्यवादी जितेन्द्रियः। आभिरद्भिरवाप्नोतु पुत्रपौत्रोचितां क्रियाम्।। इसके बाद सूर्य को अर्घ्य देकर प्रणाम करे। इति समाप्तम्।**

**प्रस्तुति- डा.राधाकान्त ओझा**
पूर्व ज्योतिषाध्यापक, रणवीर संस्कृत विद्यालय, का.हि.वि.वि.वाराणसी।

## अङ्गन्यास मंत्र

(१) ॐ हृदयाय नमः । (२) ॐ भूः शिरसे स्वाहा। (३) ॐ भुवः शिखायैवषट् । (४) ॐ स्व कवचाय हुम् । (५) भुर्भुवः स्व नेत्राभ्यां वौषट् (६) ॐ भुर्भुवः स्वः अस्त्राय फट् ।

***गायत्री के ध्यान करने का मन्त्र-*** **ॐ श्वेतवर्णा समुद्दिष्टा कौशेयवसना तथा। श्वेतैर्विलेपनैः पुष्पैरलंकारैश्च भूषिता।। आदित्यमण्डलस्था चब्रह्मलोकगताऽथवा। अक्षसूत्रधरा देवी पद्मासनगता शुभा।। गायत्री के आवाहन करने का मन्त्र** (विनियोगः)-ॐ तेजोऽसीति देवा ऋषयो शुक्रं दैवतं गायत्रीछन्दः गायत्र्यावाहने विनियोगः। मंत्रः-ॐ तेजोऽसि शुक्रमस्यमृतमसि धामना मसिप्रिय देवानामनाधृष्टं देवयजनमसि।

***गायत्री के उपस्थान (प्रणाम) करने का मन्त्र-***(विनियोगः)-गायत्र्यसीति मंत्रस्य विमलऋषिः पंक्तिश्छंदः परमात्मादेवता गायत्र्युपस्थाने विनियोगः। (मंत्रः)- **ॐ गायत्र्यस्येकपदी द्विपदी त्रिपदी चतुष्पद्यपदसि नहि पद्यसे नमस्ते तुरीयाय दर्शताय पदाय परोरजसेऽसावदोमा प्रापत।।** इसके बाद प्रातःकाल में पूर्वाभिमुख, मध्याह्न में सूर्याभिमुख और सायंकाल में पश्चिमाभिमुख बैठ,सावधान होकर गायत्री का ध्यानपूर्वक शुद्ध उच्चारण (मन ही मन) करता हुआ जप करे। ***गायत्री का जपस्वरुप-*** (विनियोगः) - ॐ कारस्य ब्रह्मा ऋषिर्गायत्रीछन्दोऽग्निर्देवता शुक्लवर्णो जपे विनियोगः। ॐ सप्तव्याहृतीनां प्रजापतिऋषिर्गायत्र्युष्णिगनुष्टुब् छन्दांस्यग्नि वायव्यादित्या देवता जपे विनियोगः॥२॥ ॐ गायत्र्या विश्वामित्र ऋषिर्गायत्री छन्दः सविता देवता अग्निमुखमुपनयने जपे विनियोगः॥३॥ ***(मंत्रः)-*****ॐ भूर्भुवः स्वः तत्सवितुर्वरेण्यं भर्गो देवस्य धीमहि धियो यो न प्रचोदयात् ॐ ।।** (हमलोग उस सविता सूर्य देवता का ध्यान करते हैं जो हमलोगों की बुद्धि को प्रकृष्ट प्रेरणा दिया करें।) सन्ध्या समाप्त होने पर ७ बार प्रदक्षिणा करके गायत्री देवी का विसर्जन करना चाहिए। ***प्रदक्षिणा मन्त्रः-*** **यानि कानि च पापानि जन्मान्तरकृतानि च। तानि तानि प्रणश्यन्तु प्रदक्षिणा पदे पदे।।** ***विसर्जन मन्त्रः-*****ॐ उत्तरे शिखरे जाता भूम्यां पर्वतमूदेति। ब्राह्मणैरभ्यनुज्ञाता गच्छ देवि ! यथासुखम् ।।** *ॐ तत्सदब्रह्मार्पणमस्तु।*

## प्राणायाम विधि

स्वस्थचित्त हो, आसन पर बैठ कर प्राणायाम करना चाहिए। उससमय नेत्र बन्द करके मन ही मन मंत्रो का उच्चारण करते हुए पूरक, कुम्भक और रेचक प्राणायाम करें। पहिले नासिका के दाहिने छिद्र को अंगूठे से मूंदकर, बायें छिद्र से धीरे-धीरे स्वाँस खींचते हुए अपने नाभि में नीलकमल के समान श्यामवर्ण चतुर्भुज विष्णु भगवान का ध्यान करतेहुए, प्राणायाम मन्त्र को तीन बार पढ़े। फिर कनिष्ठिका अनामिका, अंगुलियों से बायें छिद्र को भी मूंदकर स्वाँस को रोके रहें और प्राणायाम मंत्र को पूर्ववत् पढ़ते जायें। उस समय हृदय में कमलासन पर बैठे हुए रक्तवर्ण चतुर्मुख ब्रह्मा का ध्यान करें। अन्त में अंगूठा हटाकर धीरे-धीरे स्वाँस को बाहर निकाले और ललाट में स्थित श्वेतवर्ण त्रिनेत्र शिवजी का ध्यान करते हुए उसी मन्त्र को पूर्ववत् पढ़ते रहें। इस प्रकार क्रमशः पूरक, कुम्भक और रेचक भेद से तीन प्रकार के प्राणायाम होते हैं।

(प्राणायाम मंत्र) - **ॐ भूः ॐभुवः ॐस्वः ॐमहः ॐजनः ॐतपः ॐसत्यं ॐतत्सवितुर्वरेण्यं भर्गो देवस्य धीमहि धियो यो नः प्रचोदयात्। ॐ आपोज्योति रसोऽमृतं ब्रह्म भूर्भुवः स्वरोम्।**

इसके बाद खड़े होकर हाथ में जल लेकर निम्नलिखित मन्त्र को पढ़ता हुआ प्रातः काल तथा सायंकाल में तीन चार और मध्याह्न काल में एक बार सूर्य को अर्घ देवें।

**(मंत्र) - ॐ भूर्भुवः स्वः ॐ तत्सवितुर्वरेण्यं भर्गो देवस्य धीमहि धियो यो नः प्रचोदयात्। एहि सूर्य सहस्रांशो तेजो राशे जगत्पते। अनुकम्पय मां भक्त्या गृहाणार्घ्य दिवाकर।**

## अथ स्वप्न विचार

**शुभस्वप्न** - राजा, विप्र, देवता, गुरु, श्वेत वस्त्रवाली स्त्री इनके दर्शन तथा आशीर्वाद मिलना, महल, पर्वत, सिंह, अश्व, इनपर चढ़ना या दर्शन करना, रक्त से स्नान, रक्त, शय्यादि का ज्वलन स्वशिर का छेदन, अपना मरना, वेदध्वनि श्रवण, रक्तपात, पुष्प दर्शन दर्पण-प्राप्ति, दही, चावल भोजन, जुआ, रण, विवाद में अपनी जय, इन्द्र धनुष का देखना, मद्य कपास इन वस्तुओं को छोड़कर अन्य सर्व श्वेत वस्तु स्वप्न में देखना धन ऐश्वर्य तथा सम्मान की प्राप्ति तथा कष्ट की निवृत्ति करता है। यदि स्वप्न में फल पुष्प में श्वेत सर्प काट खाये तो निश्चय शीघ्र विशेष धन मिले। स्वपन में बिच्छू या सर्प द्वारा पैर में काटने से रक्त निकल आवे तो विपत्ति दूर होकर सुख हो। श्वेत वस्त्र वाली स्त्री का स्नान करना, हाथ में हथकड़ी पैरो में जंजीर का बन्धन पड़ना, नर या नारी के हाथ जूता खड़ाऊँ तीक्ष्ण तलवार का मिलना, सर्प दिखना अपने पैर के मांस को खाना, अगर कपूर पान का मिलना, ऐसे स्वप्न दीखे तो लक्ष्मी प्राप्ति व सुख मिले। मणि आदि पात्रों में भोजन करना, शिर के मांस को खाना राज्य लाभ करता है। गौ ताजा दूध उसी वक्त पीना, सूर्य मण्डल का देखना, अपना मरना, देखे तो रोगी पुरुष का रोग नाश और निरोग को लाभ होता है। बगुला, मुर्गी, मोरनी देखना चतुर स्त्री प्राप्ति सूचक है। स्वप्न में रक्त वा मद्य का पीना, विप्र को उत्तम विद्या लाभ क्षत्रियादि को धन प्राप्ति करता है। मांस चरबी का खाना, विष्टा अपने अंग में लगाना श्वेत चन्दन श्वेत पत्र पुष्पों से सुसज्जित अपनी देह व अन्य पुरुष की देह देखना लाभ करता है। हरी सब्जी व सुन्दर अन्न कोई घर पर आकर दे जाय तो लाभ हो। नदी में तैरना, या तालाब में तैरकर पार जाना, सूर्योदय का देखना, कष्ट निवृत्ति करता है। ऊँचे मन्दिर पर चढ़कर आग लगी देखना भाग्योदय करता है। राजा गौ ब्राह्मण का प्रसन्न देखना, पर्वत वृक्ष, बगीचे, हरे सुन्दर फल संयुक्त देखना बिगड़े काम सिद्ध होंगे ऐसा जानना। घर में किसी की मृत्यु पर सब रो रहे हों तो लक्ष्मी और सुख मिले। बेड़ा पर चढ़कर नदी पार होने पर परदेश गमन होता है। स्वप्न के बाद सोने से स्वप्न निष्फल हो जाता है। अतः सोवे नहीं।

**अशुभ स्वप्न** - लाल वस्त्र पहनना, सूर्य चन्द्र का निस्तेज दीखना, तारों का टूटना, अपने घर में हँस-हँस के किसी स्त्री को मंगल गाते देखना नीम, पलास के वृक्ष पर चढ़ना, रुई कपास.तेल, लोहा मिलना इनसे संकट व मृत्यु हो। शरीर में तेल मलना, किसी द्वारा तेल से स्नान का होना मृत्यु या भारी कष्ट को सूचित करता है। सिर के सारे बालों का वा मुख के दाँत का गिरना द्रव्य या पुत्र का नाश करता है। मरे मनुष्य का अपने स्थान में भोजन या किसी वस्तु को टाँग कर ले जाना, द्रव्य हानि या कष्ट करता है। तेलपका गुलगुल ताँवा ताँबे के पैसे मिलना रोग सूचक है। अपनी स्त्री के वस्त्र को मरी स्त्री ले जावे तो पुत्र कष्ट या मृत्यु हो, हाथ नाक का कटना कीच (पंक) में फंसना ऊंचे गधे भैंस पर चढ़कर तेल मलकर दक्षिण को जाना और विवाह गीत मंगल सुनना, अपने घर को किसी के द्वारा गिराते हुए देखना, काले तथा रक्त वस्त्र वाली स्त्री का आलिंगन करना, बन्दर सर्प चढ़ना, श्राद्ध आदि पितृ कार्यो का करना भूत प्रेत चाण्डालों के साथ मिलना अथवा भूतादि द्वारा पकड़े जाकर दक्षिम दिशा में जाना, इत्यादि स्वप्न मृत्युकारक होते हैं। नदी में डूबना अथवा नदी के प्रवाह में वह जाना, बिना ऋतु के वर्षा का देखना, वाज रीक्ष गीदड़ बिलाव भैंस सर्प मक्खी का दर्शन, पर्वत शिखर का तथा बड़े मंजिल के ध्वज को गिराते देखने अशुभफल वा चिन्ताकारक है। गौ, हस्ती देव विप्र इनके बिना सब काले रंग की वस्तु देखना अशुभ या चिन्ता कारक होता है।

**स्वप्न फल कब मिलेगा?** - रात्रि के प्रथम प्रहर का १ वर्ष में द्वितीय का ८ मास में तृतीय का तीन मास में अरुणोदय का १० दिन में तथा सूर्योदय से कुछ पहले का स्वप्न तत्काल ही फल देता है। बहुत बड़ा बहुत छोटा स्वप्न निष्फल होता है।

**अशुभ स्वप्नदोष शांति** - दुष्ट स्वप्नदोष दूर करने के निमित्त मृत्युञ्जय का जप, होम यथाशक्ति स्वर्ण तथा गोदान, इष्टदेव पूजन, विष्णु सहस्र नाम, गजेन्द्र मोक्ष, व चण्डी पाठ , ब्राह्मण भोजनादि करवाना चाहिए। अशुभ स्वप्नों को देख फिर तत्काल सो जाना भी दुःस्वप्न के अनिष्ट फल को दूर करता है। दुःस्वप्न निवारण मन्त्रः- "लंकायाः दक्षिणेकोणे कुक्कुटो नाम ब्राह्मणः। तस्य स्मरण मात्रेण कुस्वप्नों सुस्वप्नो भवेत्।।"

## अथ वृष्टिविचारः

आर्द्रादिकपञ्चाकं पू.भा. रेवत्यादिचतुष्टयम्। पूर्वाषाढ़ा चतुष्कञ्ज चन्द्राणि चतुर्दश।।१।। चैत्राणि रविनक्षत्राणि विज्ञेयानि मनीषिभिः।। रवेर्नक्षत्राणि रोहिणी, मृगशिरा, पूर्वाफाल्गुनी, उत्तराफाल्गुनी, हस्त, चित्रा, स्वाती, विशाखा, अनुराधा, मूल, शतभिषा, उत्तराभाद्रपद चन्द्र नक्षत्राणि आर्द्रा, पूर्वाफाल्गुनी, श्लेषा, मृगशिरा, पूर्वाभाद्रपद, रेवती, अश्विनी, भरणी, कृतिका, पूर्वाभाद्रपद, श्रवण, धनिष्ठा, इति सूर्य चन्द्रवर्ग वृष्टि चन्द्रे सूर्यर्क्षगे सति। उभौचंद्रर्क्षगौ स्यातां स्वल्पवृष्टिस्तदाभवेत्।. तावेनं यदि सूर्यक्षे तदा वृष्टिर्न जायते।। अथ सद्योवृष्टि विचारः वर्षाप्रश्ने शशिन्यराशिगे लग्नेऽपिवा। केंद्रगे वा शुक्ल पक्षे वाऽतिवृष्टि पापदृष्टे शुभेक्षिते।।१।। अल्पवृष्टि प्रावृट् कालेऽचिरादभवेत्। चन्द्रवत् भार्गवसर्वमेघगुणस्थिते।।२।। प्रावृष्टेंदुः क्षिप्रात्सराशिगः शुभ विक्षितः। शुक्रो यदा बुधसमीपगः। तयोर्मध्यगत भानौतदावृष्टि विनाशनः।।४।। पुरतः पृष्टतो भानो शुभायदि समीपगाः। तदा वृष्टि प्रकुर्वन्ति नचैते प्रतिलोमगाः।।५।। ग्रहाणामुदयास्ते वा राश्यन्तर्गतेऽपि पक्षतो प्रायो वृष्टिः प्रजायते।।६।। उदयास्तगतः शुक्रोः बुधश्च वृष्टि कारकः। चलत्यंगारके वृष्टि स्त्रियावृष्टिः शनैश्चरे।।७।। वारिपूर्णां महीं कृत्वा पञ्चात्सञ्चरते गुरु। शुक्रोवास्तमितेर्मदवृष्टिर्दिवाऽपि जायते।।८।।

## वर्षा-विज्ञान

| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १३ |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ७२ | ५० | ४५ | ४२ | ३९ | ३४ | २१ | ३० | २८ | २४ | १२ | १६ | १२ |

सूर्य के रोहिणी नक्षत्र में जिस दिन वर्षा होवे उसके नीचे लिखे दिन तक जल वृष्टि उत्तम ढंग से न होगी।

***उदाहरण*** - यदि रोहिणी नक्षत्र का सूर्य आने के पाँचवे दिन पानी बरस गया हो तो ३९ दिन तक सुन्दर ढंग से जल वृष्टि न हो सकेगी। जिस दिशा से बादल रोहिणी नक्षत्र में आते हुए दृष्टिगोचर होगा उसी दिशा में जलवृष्टि की आगे न्यूनता रहेगी।

## विशिष्टयोगावली

### दीर्घायुर्योगाः

**१-तृतीयैकादशे चैव नवमे पंचमे भृगुः।सप्तमस्थे यदाजीवो जीवेद्वर्षशतं नरः।।**

जन्म कुण्डली में यदि शुक्र लग्न से ३, ११, ९, ५ स्थानों में से किसी एक में हो और सातवें गुरु हो तो मनुष्य सौ वर्ष जीता है।

**२-कण्टकस्थो यदा जीव सप्तमस्थोपि भार्गवः।बुधे च लग्नसंप्राप्ते शतं जीवति जातकः।।**

यदि बृहस्पति कुण्डली में कंटकस्य १।४।७।१० में हो और शुक्र सप्तम में पड़ा हो, बुध लग्न में हो तो जातक की आयु सौ वर्ष कहिये।

**३-लग्ने जीवस्तथा शुक्रः सौम्यश्चाष्टमगो भवेत्।पापाः सर्वे न पश्यन्ति जीवेद्वर्षशतं नरः।।**

लग्न में यदि गुरु और शुक्र पड़े हो, आठवें शुभग्रह हों, सब पाप ग्रह से दुष्ट न हों तो बालक की आयु सौ वर्ष जानिये।

**४-पूर्णे चन्द्रे शुभे वर्गे भिन्ने वा मित्रवीक्षिते।उच्चत्रिलाभ संस्थे वा पूर्णायुर्जातको भवेत्।।**

पूर्ण चन्द्रमा यदि मित्र के घर में हो, मित्र से देखा जाता हो उच्च का हो, या तीसरे अथवा ग्यारहवें स्थान में बैठा हो तो जातक की आयु पूर्ण जानिये।

### बालारिष्टयोगाः

**१-षष्ठरिष्फाष्टगश्चन्द्रः क्रूरैश्च सह वीक्षितः।जातस्य मृत्युदः यद्यस्त्वष्टवर्षैः शुभेक्षितः।।**

जन्म कुण्डली में यदि चन्द्रमा क्रूरग्रह के साथ या क्रूर दृष्टि युक्त हो ६, ८,१२ घर में बैठा हो तो बालक शीघ्र संसार छोड़ देता है,शुभ ग्रह की दृष्टि होने से उसकी आयु आठ वर्ष होती है।

**२-व्यय-शत्रु-गतैः क्रूरैः मृत्युद्रव्यगतैरपि।पापमध्यगते लग्ने सत्यमेव मृतिर्विदित् ।।**

यदि पापग्रह लग्न से ६, १२, ८, २ में हो और लग्न पाप ग्रहों के बीच में हो तो बालक को अल्पायु समझिये।

३-शनैश्चरार्कभौमेषु रिष्फधर्माष्टमेषु च । शुभैरावीक्षमाणेषु यो जातो निधनं गतः।। लग्न से बारहवें शनि, नवें सूर्य और आठवें मंगल होवें और उनको शुभ ग्रह न देखें तो अल्पायु योग होता है।

४-शनिक्षेत्रगतो भानुः भानुक्षेत्रगतः शशी। विंशद्वर्षे वदेन्नाशो रक्षितो यदिशंकरः।।कुण्डली में सूर्य, मकर या कुम्भ का हो और चन्द्रमा सिंह राशि का हो तो बीसवें वर्ष के अन्त में निधन हो जाता है।

५-लग्नस्थितो यदा राहुः केन्द्रे भवति चन्द्रमा।बालस्य तस्यारिष्टं स्याद्रक्षितो यदि शंकरः।। जिसकी कुण्डली में लग्न में राहु केन्द्र में चन्द्रमा हो तो वह जातक किसी भी जप, दान से नहीं बच सकता।

६-चतुर्थे च यदा राहुः केन्द्रषष्ठाष्टगः शशी। दशमे।ब्दे भवेन्मृत्युः सद्योजातो न संशयः।। जिसकी कुण्डली में चौथे राहु रहे तथा केन्द्र, छठवें या आठवें चन्द्रमा हो तो उस जातक की मृत्यु दस वर्ष में हो जाती है।

७-सप्तमस्थो भूमिपुत्रो लग्ने भवति चन्द्रमा। आत्मानं पितरं हन्ति मातरं च न संशयः।। जिस बालक की कुण्डली में सप्तम में मङ्गल और लग्न में चन्द्रमा रहता है वह माता पिता सहित अपना नाश कर देता है।

**नोट**-लग्न, द्वितीय, षष्ठ, सप्तम, अष्टम और द्वादश में पापग्रह के होने से बालक को अरिष्ट योग होता है। लग्न लग्नेश पापग्रह के बीच में हो या पापयुक्त हो, सप्तम भां दो पापग्रह के बीच में हो (१) लग्नेश अष्टम में (२) अष्टमेश लग्न में (३) लग्नेश अष्टमेश का योग हो (४) चन्द्रमा लग्न पञ्चम सप्तम अष्टम नवम और द्वादश में पाप युक्त हो (५) सन्ध्या समय का जन्म हो (६) मधयाह्न का जन्म हो तो अरिष्ट समझिये।

## पुत्र-भाव-विचारः

१- शुक्रेन्दुवर्गैः सुतभे विलग्नाच्छुक्रेण चन्द्रेण युते.थ दृष्टे। पापैरयुक्ते बहुपुत्रशाली शन्यारदृष्टे सति पुत्रहीनः।। यदि पंचम भाव शुक्र या चन्द्र का वर्ण हो, या इस पर शुक्र, चन्द्र की दृष्टि हो और इसमें पापग्रह न बैठे हो तो उस मनुष्य को बहुत संतान सुख योग होता है। यदि शुक्र और चन्द्र की जगह शनि, मङ्गल का पूर्ववत् योग हो तो वह मनुष्य सन्तानहीन होता है।

२- पुत्रस्थे मदनाधिपे वितनयो जायाविहीनो थवा, पुत्रादष्टमशत्रुरिः फगृहगाः पापाः कुलध्वंसकाः। राहौ नन्दनराशिगे तदधिपे दुःस्थानगे पुत्रहा, पुत्रस्थे तनुपेतनौ सुतपतौ गृह्णाति दत्तात्मजम् ।। यदि लग्न से सप्तमेश पंचम में बैठा हो तो मनुष्य स्त्री-हीन वा पुत्र रहित होगा। पंचम भाव से छठे, आठवें तथा बारहवें यदि पाप ग्रह बैठे हो, तो उसी मनुष्य से परिवार-समाप्त हो जाता है। यदि पंचम भाव में राहु हो या पंचमेश ६,८,१२ वे घर में बैठा हो तो मृतवत्सा योग होता है। यदि लग्नेश पंचम भाव में और पंचमेश लग्न में हो तो दत्तक-पुत्र (गोद) का योग होता है।

३- दशमे शीतगुर्धूने भृगुभे पापिनः सुखे। तस्य सन्ततिविच्छेदो भविष्यति न संशयः।। यदि कुण्डली में लग्न से दसवें घर में चन्द्रमा, सातवें शुक्र और पापग्रह चौथे घर मे बैठे हो तो उसे सन्तति विच्छेदयोग होता है।

४- षष्ठाष्टमस्थो लग्नेशः पापयुक्तः सुताधिपः। दृष्टो वा शत्रुनीचस्थैः पुत्रहानि वदेद्बुधः।। यदि लग्नेश छठें या आठवें बैठा हो पंचमेश पापग्रह युक्त हो या शत्रु दृश्य हो तो मतृवत्सा योग होता है।

५- लग्नसप्तमधर्मान्त्यराशिगाः पामखेचराः। सपत्नराशिवर्गस्था वंशविच्छेदकारियाः।। यदि पाप ग्रह १, ७, ९ और १२ वे घर में बैठे हों और वे शत्रु क्षेत्र के हो तो वंशविच्छेद योग जानिये।

**पुत्र प्राप्ति समय** - लग्नेश, पंचमेश के राशि अंशों को जोड़ने से जो राशि अंश बने उस पर जब गुरु आवे तो पुत्रोत्पत्ति का समय आता है।

**दत्तक पुत्र योग-पुत्रस्थाने बुधक्षेत्रे मन्दक्षेत्रेथवा यदि। मन्दिमान्दयुते दृष्टे तदा दत्तादयः सुताः।।** पंचम भाव बुध या शनि की राशि में हो (३,६,१०,११,) बुध शनि से युक्त या दृष्ट हो तो दत्तक पुत्र योग होता है। पुत्र प्राप्ति धर्म करने से होती है। बुध, शुक्र और चन्द्रमा प्रतिबन्धक लों तो शिवजी का अभिषेक कराना चाहिए। बृहस्पति प्रतिबंधक हो तो मन्त्र, तन्त्र औषधि प्रयोग से कष्ट निवारण जानिये। शनि राहु और केतु बाधक हो तो कुलदेवता तथा सन्तान गोपाल की आराधना विहित है। पंचम स्थान में जो राशि हो उसकी संख्या तुल्य हरिवंश का पारायण प्राचीन देवस्थान में वा तुलसी के बीच में पुष्कर प्रादुर्भाव सम्पुटित प्रायश्चित करके स्त्री, पुरुष साथ होकर सुनने से कल्याण होता है। काशी से १७ मील उत्तर बृहत् पंचक्रोशी में श्री मार्कण्डेश्वर महादेव का मन्दिर इसके लिये सिद्ध तथा उपयुक्त स्थान है।

## कलत्रभावविचार

१-शत्रुस्थाने यदा भौमः सप्तमे सैंहिकासुतः। नैधने भानुपुत्रस्येत्तस्यभार्या न जीवति।।जिसका कुण्डली छठे मङ्गल, सप्तम में राहु और बारहवें शनि पड़े हो तो उसकी स्त्री नहीं जीती है।

२-जयाधिपे लग्नशत्रुधर्मव्ययगते क्रमात् । एक-द्वि-त्रि-चतुर्भार्या भविन्ति नियतं नृणाम् ।।

यदि सप्तमेश लग्न, छठें, नवें और बारहवे घर में पड़ा हो तो उस व्यक्ति को क्रम से १, २, ३ और ४ स्त्रियों का योग होता है। **नोट**- (क) द्वितीय, सप्तम में पाप ग्रह हों, (ख) द्वितीयेश, सप्तमेश पाप युक्त हो (ग) शुक्र से चौथे, आठवें पाप ग्रह हों (घ) सप्तम घर पर पाप ग्रह की पूरी दृष्टि पड़ती हो (ङ) सप्तमेश अष्टम में और अष्टमेश सप्तम में हो, (च) शुक्र सप्तम में हो (छ) सप्तमेश पाप युक्त ६, ८, १२ में हो (ज) केवल बृहस्पति सप्तम में हो (झ) सन्तान प्रति बाधक योग पड़े हों तो मनुष्य स्त्री सुख से वंचित रहता है। यदि दाहिने हाथ में विवाह रेखायें ऊपर की ओर मुड़ी हो और मोटी हो तो उस मनुष्य का विवाह नहीं होगा।

**स्त्री प्राप्ति समय** - लग्नेश, सप्तमेश के राशि अंशों को जोड़ने से जो राशि अंश बने उस पर बृहस्पति आ जाय तो स्त्री प्राप्ति का समय हो जाता है।

## प्रकारान्तर से विशेष योग

लग्न में सूर्य का सम्बन्ध हो तो राजकार्य करने वाला हो (१) लग्न में पूर्ण चन्द्रमा या शुक्र का सम्बन्ध हो तो भोगी तथा विद्या-जीवी होता है। (२) मंगल का योग हो तो धातु विद्या जाने, अग्नि से जीविका करे (३) बुध का योग हो तो सूत का काम तथा व्यवसाय करता है (४) बृहस्पति का सम्बन्ध हो तो विद्वान् और ज्ञानी हो (५) शुक्र का योग हो तो भी राजकार्य में नियुक्त और दीर्घायु हो (६) शनि हो तो प्रसिद्ध कर्म से जीविका करे (७) राहु हो तो लोहा का व्यापार करे (८)केतु हो तो उत्तम व्यवसायी हो (९) रवि राहु लग्न में हो शुभ दृष्टि न हो तो सर्प का भय हो (१०) गुलिक लग्न में हो पाप दृष्टि हो तो विष का भय हो (११) लग्न में सूर्य का योग या दृष्टि हो तो राज प्रेम हो (१२) दशम में बुध हो तो प्रसिद्ध कर्म करने वाला हो (१३) शुभ ग्रह दशम में हो तो स्थिर हो (१४) रवि दशम में हो केवल बृहस्पति की दृष्टि हो तो गोपालक हो (१५) चतुर्थ में चन्द्रमा और शुक्र का सम्बन्ध हो तो गृह बनाने वाला हो (१६) नवम में शुभ दृष्टि योग हो तो धार्मिक हो। शनि राहु हो तो अपने भृत्य से विरोध करे (१७) लग्न में मंगल शुक्र का सम्बन्ध हो तो परदारा संसक्त हो (१८) सप्तम में शुक्र चन्द्रमा का सम्बन्ध हो तो उसकी स्त्री सुन्दरी हो (१९) शनि का समन्वध हो तो स्त्री वयोधिका हो (२०) तृतीय में पापग्रह हो तो वीर हो शुभग्रह हो तो कायर हो (२१) तृतीया में षष्ट पाप ग्रह नवम में बृहस्पति हो तो कृषि कारक होता है (२२) द्वादश में शुभग्रह तथा केतु के होने से धार्मिक होता है (२३) नवम पंचम में पापग्रह हो तो मन्त्रज्ञ हो (२४) लग्न में चनद्रमा हो शुक्र का योग या दृष्टि हो तो रसायन जानने वाला हो (२५) चतुर्थ या पंचम में मंगल राहु हो तो क्षय रोग होता है। पाप सम्वन्ध से उदर विकार होता है (२६) लग्न पंचम में और द्वितीय में शुभग्रह का सम्बन्ध हो तो विद्वान होता है। (२७) द्वितीय अष्टम में पाप सम्बन्ध हो चन्द्रमा की दृष्टि हो तो केमद्रुम योग होता है। (२८) एकादश में शुभग्रह या पापग्रह या दृष्टियोग हो तो धनवान् होता है। शुभ सम्बन्ध से उत्तम मार्ग से पाप सम्बन्ध से नीच मार्ग से धन लाभ होता है (२९) द्वादश में अधिक ग्रह योग दृष्टि से अधिक व्यय होता है (३०) सप्तम में राहु केतु के होने से उदर रोग होता है। द्वितीय में केतु के होने से शीघ्र वार्धक्य चिन्ह हो जाते हैं (३१) सप्तम द्वितीय में चन्द्र बुध गुरु और शुक्र के योग से श्रीमान् हो (३२) जन्मलग्न , होरालग्न और घटि कालग्न को एक ही ग्रह देखता हो या तीनों के दृष्टि कोणों को एक ही ग्रह देखे या तीनों के नवांश को एक ही ग्रह देखे तो श्रीमान् होता है। जन्मेष्ट काल के घटी के तुल्य राशि जानना कलादि का आधा करके अंशादि जानना इन राश्यादि को स्पष्ट सूर्य के राश्यादि में जोड़ देने से घटिका लग्न होती है (३३) लग्न और सप्तम के राशि, अंश और दृष्टि कोण इन छवों पदार्थो को एक ही ग्रह देखे तो भी राजयोग होता है। इसमें जैसे-जैसे दृष्टि कम हो वैसे-वैसे योगों से भी तारातम्य जानना चाहिये (३४) जो ग्रह चर राशि में रहता है वह अपने द्वितीय स्थिति को छोड़कर बाकी तीनों स्थिर राशियों को देखता है। जो ग्रह स्थिर राशि में रहता है वह अपने द्वादशस्थ चर को छोड़ कर बाकी सभी चरों को देखता है एवं द्विस्वभाव में रहता है यह अपने साथ वलों को छोड़कर बाकी सब द्विस्वभाव को तथा द्विस्वभाव गत ग्रहों को देखता है। इस प्रकार में इसी दृष्टि से व्यवाहर करना ठीक है (३५) दिनार्ध और रात्र्यार्ध में अढ़ाई दण्ड शुभ समय है इसमें उत्पन्न बालक श्रीमान् होता है। (३६) शुभ स्वामी के लग्न में चन्द्रमा हो द्वितीय में शुभ युक्त बृहस्पति हो वा उच्च गत ग्रह हो तो भी श्रीमान् हो (३७) सप्तम में शुभ ग्रह हो तृतीय में पाप ग्रह हो चतुर्थ में भी शुभ योग हो तो श्रीमान् हो (३८) चतुर्थेश सप्तमेश द्वितीयेश और लाभेश लग्न को देखते हो और एकादश को शुक्र देखता हो तो धनवान् हो (३९) नीच गत ग्रह भी लग्न को देखते हों तो भी भाग्य योग होता है (४०) चर लग्न का एकादश,स्थिर लग्न का नवम और द्विस्वभाव लग्न का सप्तम बाधा स्थान कहा जाता है। इनके स्वामी और इनमें रहने वाले अपनी दशा में हानिकारक होते हैं।

## गुरु - शनि गोचर - फलम्

**गुरु :** - जीवे जन्मन्यपगतधनधीः स्थानभ्रष्टो बहुकलयुतः। प्राप्यार्थेऽर्थान् व्यरिरपि कुरुते कान्तास्याब्जे भ्रमरविलसितम् ॥१॥ स्थानभ्रंशात्कार्यविघाताच्च तृतीयऽनेकैः क्लेशैर्वन्धु धुजनोत्थैश्च चतुर्थे। जीवे शांति पीडितचितश्च स विन्देन्नैव ग्रामे नापि वने मत्तमयूरे॥२॥ जनयति च तनयभवनमुपगतः परिजनशुभसुत-करितुरगवृषान् । सकनपुरगृहयुवतिवसनकृन्मणिगुणनिकरकृदपि विबुधगुरुः॥३॥ न सखीवदनं तिलकोज्जवलं न चं वनं शिखिकोकिलनादितम् । हरिणप्लुतशा-विचित्रितं रिपुगते मनसः सुखदं गुरौ॥४॥ त्रिदशगुरुः शयनं रतिभोगं धनमशनं कुसुमान्युपवाह्यम् । जनयति सप्तमराशिमुपेतो ललितपदां चर गिरं धिषणां च॥५॥ बन्धं व्याधिं चाष्ट में शोकमुग्रं मार्गक्लेशान् मृत्युतुल्यौश्चरोगान् । नैपुण्याज्ञापुत्र-कर्मार्थसिद्धिं धर्मे जीवः शालिनीनाँ च लाभम्॥६॥ स्थानकल्यधनहा दशर्क्षगस्तत्प्रदो भवति लाभगो गुरुः। द्वादशेऽध्वनि विलोमदुःखभाग्याति यद्यपि नरो रथोद्धतः॥७॥

**शनिः**- प्रथमे रविजे विषवाह्निहतः स्वजनैर्वियुतः कृतबन्धुवधः। परमदेशमुपैत्य सुहृद्भवनो विमुखार्थसुतोऽटकदीनमुखः॥१॥ चारवशाद् द्वितीयगृहगे दिनकरतनये रूपसुखापवर्जिततनुर्विगतमदबलः। अन्यगुणैः कृतं वसुचय तदपि खलु भवत्यम्बिवव वंशपत्रपतितं न बहु न च चिरम् ॥२॥ सूर्यसुते तृतीयगृहगे धनानि लभते दासपरिच्छदोष्ट्रमहिषाश्वञ्जरखरान् सद्य विभूतिसौख्यममितं गदव्युपरमं भीरुरपि प्रशास्त्यधिरिपूंश्च वीरललितैः॥३॥ चतुर्थं गृहं सूर्यपुत्रेऽभ्युपेते सुहृद्वित्तभार्यादि-भिर्विप्रयुक्तः। भवत्यस्य सर्वत्र चासाधु दुष्टं भजुङ्गप्रयातानुकारं च चित्तम् ॥४॥ सुतधनपरिहीणः पञ्चमस्थे प्रचुरकलहयुक्तश्चार्कपुत्रे। विनिहतरिपुरोगः षष्ठयाते पिबति च वनितास्यं श्रीपुटोष्ठम् ॥५॥ गच्छत्यध्वानं सप्तमे चाष्टमे च हीनः स्त्रीपुत्रैः सूर्यजे दीनचेष्टः। तद्वद्धर्मस्थे वैरहृद्रोगबन्धैर्धर्मोऽप्युच्छिद्येद्वैधदेवीक्रियाद्यः॥६॥ कर्म प्राप्तिदर्शमेऽर्थक्षयश्च विद्याकीर्त्योः परिहानिश्च सौरे। तैक्ष्ण्यं लाभे परयोषार्थ-लाभश्चान्तये प्राप्नोत्यपि शोकोर्मिमालाम् ॥७॥ अपि कालमपेक्ष्य च पात्रं शुभकृद्विदधात्यनुरुपम् । न मधौ बहुकं कुडवे वा विसृजत्यपि मेधवितानः॥८॥

## प्रसूती लग्न विचार

**मेष** - जन्म समय मेष लग्न हो तो माता का पूर्व या पश्चिम में शिर उपसूतिका का २ या ३, प्रसव में माता को कष्ट अधिक, पेर से प्रसव, भूमि पर, घर के पूर्व भाग में जन्म हुआ, बालक जन्मोपरान्त दीर्घ शब्द से रोया। माता ने लाल एव मीठा भोजन किया था। वस्त्र लाल मलिन ४।११।१६।४४।५८ वर्षों में बालक कष्ट पावे इन वर्षों के आरम्भमें तुलादान, गोदान मृत्युञ्जय जप करवाना श्रेष्ठ है। इन वर्षों से बचे तो १००वर्ष जीवे।

**वृष**- माता का दक्षिण में शिर,उपसूतिका ३ या ४ जन्मोपरान्त दो और आयी, जन्मते ही बालक दीर्घ शब्द से रोया, गौरवर्ण अधोमुख पेर से प्रसव, घर के पूर्व हिस्से में सूतिका स्थान, श्वेत, स्वच्छ वस्त्र जन्म से पहिले माता ने शुष्क शाकादि भोजन किया १।१८।३३।४४।६१ वर्षों में बालक कष्ट पावे। इन वर्षों के प्रारम्भ में महामृत्युञ्जय जप और ब्राह्मण भोजन करवाना श्रेष्ठ है। इन वर्षों से बचे तो ९० वर्ष जीवे।

***मिथुन***-माता का पश्चिम में शिर, उपसूतिका ३ या ५ माता का हरा या जीर्ण वस्त्र, सिर से प्रसव मुख ऊपर को जन्मते ही दीर्घ शब्द किया, नाक छूटा था, घर के आग्नेय भाग में जन्म। माता ने पहले लवणयुक्त विचित्र अल्प भोजन किया, दूध कम उतरे, ४।१०।१३।३८।५८ वर्षों में बालक कष्ट पावे इससे बचे तो १०० वर्ष जीवे,कष्टकारक वर्षों के प्रवेश समय तुलादान छायादान मृतसंजीवनी मन्त्र का जप करवाना कल्याणप्रद है।

***कर्क***-माता का उत्तर में शिर, उपसूतिका ५ या ४ बालक जन्मते ही छींका, नाल छूटा, भूमि पर जन्म, वाम भाग में चिन्ह पैर के बल जन्म घर के दक्षिण भाग में प्रसवस्थान, माता का वस्त्र श्वेत या लाल, माता ने प्रसव के पूर्व मुधर एवं शीतल भोजन किया था। दीपक उठा या गया। बालक के वामांग मे लहसन आदिक का चिन्ह, बालक जन्मोत्तर देर से रोया ५।२५।४०।४८।६२ इन वर्षों में बालक कष्ट पावे। इनसे बचे तो १०० वर्ष जीवे। कष्ट कारक वर्षों के प्रवेश समय तुलादान छायादान मृतसंजीवनी मन्त्र का जप करवाना कल्याणप्रद है।

***सिंह***- माता का पश्चिम या पूर्व में शिर, मलिन-सा लाल वस्त्र शुष्क कसेला या खट्टा भोजन किया था, जन्म समय स्त्री ३ पीछे से १ आई दीपक स्थिर रहा, बालक जन्मते ही तुरन्त रोया। दक्षिण भाग में प्रसव स्थान। ५।१२।२८।३६।४८ इन वर्षों में बालक कष्ट पावे इनसे बचे तो ६४ वर्ष जीवे। कष्ट कारक वर्षों के प्रवेश होते हैं श्रीसूर्य नारायण के मन्त्र का जप या आदित्य हृदय पाठ और मीठा भोजन करावे तो कल्याण होवे।

***कन्या*** - माता का दक्षिण में शिर, रक्तजीर्ण वस्त्र मिष्ठ।न्न बासी चीज या बड़े आदि का भोजन, जन्म समय स्त्री ३ या ५ दीपक हाथ में आठ।या गया, बालक के जन्मते ही अर्ध शब्द किया, नैऋत्यकोण में सूतिका स्थान ४।१५।२३।३५।४५ इन कष्ट कारक वर्षों में गोदान मृत्युञ्ज्य जपादि और मूंग के मोदक भोजन कराना श्रेयस्कर है, यदि इन वर्षों में बचे तो १०० वर्ष जीवे।

***तुला*** - माता का शिर पश्चिम या पूर्व को श्वेत जीर्ण वस्त्र, भुजा हुआ। अन्न ठण्डा जल या कोई मामूली चीज क्रोध पूर्वक खाई गयी थी। जन्म समय स्त्री ३ या वहाँ एक कन्या भी हो दीपक उठ।या गया बालक जन्म समय कुछ ठहर कर अर्ध करके रोया, घर के पश्चिम भाग में सूतिका स्थान ८।१५।३६।६२।६४ इन कष्टकारक वर्षों के आरम्भ में नवग्रह दान, नवग्रह जप करना श्रेष्ठ है। यदि इन वर्षों से बचे तो ७५ वर्ष जीवे।

***वृश्चिक*** - माता का दक्षिण या उत्तर में सिर, रक्त या दुग्ध वस्त्र, अधिक अमधुर क्रोध पूर्वक भोजन, जन्म समय स्त्री २ या ३ पीछे से भी दो आई, दीपक स्वस्थान में टिका रहा, बालक जन्मोत्तर देरी से रोया दीर्खंश घर के पश्चिमी भाग में प्रसव स्थान, ११।२८।५८।६१ इन कष्ट कारक वर्षों के आरम्भ में मृत्युञ्जय जप औरतुलादान करना श्रेष्ठ है। यदि इन वर्षों से बचे तो १०० वर्ष जीये।

***धनु***-माता का शिर पश्चिम पूर्व को, पीत या रक्त वस्त्र, पक्वान भोजन, जन्म समय स्त्री १ व ५, दीपक हाथ से उठाया गया, बालक जन्मोत्तर तत्काल दीर्घ शब्द से रोया और छींक भी किया, घर के वायव्य कोण में सूतिका स्थान १।१०।१८२१।४२।६७ इन वर्षों के आरम्भ में शिवार्चन महामृत्युञ्जय जप ब्राह्मण भोजन श्रेष्ठ है। यदि इन वर्षों से बचे तो ७१ वर्ष जीवें।

## अथ होरा मुहूर्त्त चक्रम् (शुभ ग्रह का फल शुभ एवं पाप का नेष्ट)

| वार | होरा | होरा | होरा | होरा | होरा | होरा | होरा | होरा | होरा | होरा | होरा | होरा | होरा | होरा | होरा | होरा | होरा | होरा | होरा | होरा | होरा | होरा | होरा | होरा |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| घंटा | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १३ | १४ | १५ | १६ | १७ | १८ | १९ | २० | २१ | २२ | २३ | २४ |
| रवि | रवि | शुक्र | बुध | सोम | शनि | गुरु | मंग. | रवि | शुक्र | बुध | सोम | शनि | गुरु | मंग. | रवि | शुक्र | बुध | सोम | शनि | गुरु | मंग. | रवि | शुक्र | बुध |
| सोम | सोम | शनि | गुरु | मंग. | रवि | शुक्र | बुध | सोम | शनि | गुरु | मंग. | रवि | शुक्र | बुध | सोम | शनि | गुरु | मंग. | रवि | शुक्र | बुध | सोम | शनि | गुरु |
| मंग. | मंग. | रवि | शुक्र | बुध | सोम | शनि | गुरु | मंग. | रवि | शुक्र | बुध | सोम | शनि | गुरु | मंग. | रवि | शुक्र | बुध | सोम | शनि | गुरु | मंग. | रवि | शुक्र |
| बुध | बुध | सोम | शनि | गुरु | मंग. | रवि | शुक्र | बुध | सोम | शनि | गुरु | मंग. | रवि | शुक्र | बुध | सोम | शनि | गुरु | मंग. | रवि | शुक्र | बुध | सोम | शनि |
| गुरु | गुरु | मंग. | रवि | शुक्र | बुध | सोम | शनि | गुरु | मंग | रवि | शुक्र | बुध | सोम | शनि | गुरु | मंग. | रवि | शुक्र | बुध | सोम | शनि | गुरु | मंग. | रवि |
| शुक्र | शुक्र | बुध | सोम | शनि | गुरु | मंग. | रवि | शुक्र | बुध | सोम | शनि | गुरु | मंग. | रवि | शुक्र | बुध | सोम | शनि | गुरु | मंग. | रवि | शुक्र | बुध | सोम |

### राहुकाल विचारः

सप्ताह के ७ दिनों में प्रतिदिन प्रायः १ घंटा ३० मिनट का समय राहुकाल होता है। इसकी गणना दिनमान पर आधारित है। नीचे प्रतिदिन के राहुकाल का स्थूल समय पाठकों के सुविधार्थ प्रचलित घड़ी के अनुसार-

**सोमवार**-प्रातः ७.३० से ९ बजे तक।
**मंगलवार**-अपराह्न ३ से ४.३० बजे तक।
**बुधवार**-मध्यान्ह १२ से १.३० बजे तक।
**गुरुवार**-मध्यान्ह १.३० से ३ बजे तक।
**शुक्रवार**-पूर्वान्ह १०.३० से १२ बजे तक।
**शनिवार**-प्रातः ९ बजे से १०.३० बजे तक।
**रविवार**-सायं ४.३० से ६ बजे तक।

***मकर*** - माता का शिर दक्षिण में, ऊपर काला या जीर्ण कमजोर वस्त्र, गुड़, दूध या कसैला भोजन, ठण्डा जलपान किया था, जन्म समय १ स्त्री पीछे आई। दीपक हाथ से उठाया गया, बालक जन्मोत्तर अर्ध शब्द से रोया और छींक भी किया। घर के उत्तर भाग में पुराना सूतिका स्थान ५।१३।२७।३३।५७।६३।८४ इन कष्टकारक वर्षों के आरंभ में रुद्राभिषेक स्वर्णदान अन्नदान करना श्रेष्ठ है। यदि इन वर्षों से बचे तो ९५ वर्ष जीवें।

***कुम्भ*** - माता का पश्चिम को शिर, जीर्ण धूम्र-वस्त्र या मलिन वस्त्र मधुर शीत शाकादि भोजन कष्ट अधिक, जन्म के समय पास में स्त्रियाँ ४ या २, १ पीछे से आई उनमें से एक स्त्री गर्भिणी थी। दीपक स्वस्थान में टिका रहा,बालक जन्मोत्तर अर्ध शब्द से रोया, वामांग में कोई चिन्ह भी हो, घर के उत्तर भाग में सूतिका गृह २।२८।३३।४८।६४ इन कष्टकारक वर्षों के आस-पास प्रारम्भ में तुलादान, गोदान, मृत्युञ्जय जप हितकारक है, इन वर्षों से बचे तो ९० वर्ष जीवें।

***मीन*** - माता का शिर उत्तर, पीत या मलीन वस्त्र, विचित्र ढंग का भोजन, जन्म समय स्त्री २ या ५ दीपक हाथ से उठाया व जलाया गया था। बालक जन्मोत्तर देरी से रोया, घर के ईशानकोण में सूतिका स्थान, १।७।१३।३६।४५ इन कष्टकर वर्षों के प्रारम्भ में ग्रह शान्ति हवन, मृतसंजीवनी मन्त्र का जप करना श्रेष्ठ है।यदि इन वर्षों से बचे तो ८६ वर्ष जीवें।

स्मरण रहे कि अधिकांश जिस लग्न में लक्षण मिले वही बालक का जन्म लग्न जानना, क्योंकि वह साधारण लग्न के फल बलाबल के कारण सभी नहीं मिल सकते।

***राशियों का वर्ण*** - मेष लाल, वृष सफेद, मिथुन हरा, कर्क पाटल, (गुलाब के फूल जैसा थोड़ा लाल) सिंह धूम्र, कन्या चित्र, तुला कृष्ण, वृश्चिक गौर, धनु गौर, मकर भूरा, कुम्भ और मीन श्वेत वर्ण का है।

***ग्रहों का वर्ण*** - सूर्य लाल, चन्द्रमा गौर, मंगल लाल, बुध श्याम, गुरु पीत, शुक्र श्वेत, शनि काला, राहु और केतु भी काले होते हैं।

***राशियों की दिशा*** - मेष, सिंह, धनु पूर्व का। वृष कन्या, मकर दक्षिण का। मिथुन, तुला, कुम्भ पश्चिम का और कर्क, वृश्चिक, मीन उत्तर के स्वामी होते हैं।

***ग्रह दिशा***- सूर्य पूर्व, शुक्र अग्निकोण, मंगल दक्षिण, राहु नैऋत्य, शनि पश्चिम, चन्द्रमा वायव्य, बुध उत्तर और गुरु ईशान का स्वामी है। जो ग्रह अपनी राशि से मित्र की राशि में और उच्च में रहता है एवं शुभ ग्रह और मित्र के साथ रहता है वह बलवान कहा जाता है और ग्रह शत्रु के गृह में नीच में, पाप ग्रह से और शत्रु से युक्त होता है वह दुर्बल माना जाता है। जो राशि अपने स्वामी से तथा शुभ ग्रह से युत हो तो बलवान तथा पाप ग्रहयुक्त राशि दुर्बल होती है। जिसके घर का स्वामी छठे , आठवें और बारहवें भाग में पड़े अथवा षष्ठाष्टम द्वादशाधीश जिस भाव में पड़े उस भाव की हानि होती है।

## जातक प्रकरण

***अथादौ पितृपरोक्षज्ञानम्***- जन्म लग्न को चन्द्रमा न देखे १, बुध शुक्र के भवन में चन्द्रमा हो, लग्न शनैश्चर चन्द्रमा से अष्टम हो ३, भौम सप्तम चन्द्रमा को न देखता हो ४- इन चार योगों में से एक भी योग में उत्पन्न हुए बालक का पिता के परोक्ष में जन्म कहना। जहाँ राहु शय्या वहाँ भंग तहाँ कुज होय।

***अथ मातृ-सुख-नाश योग*** - (१) पाप ग्रह से युक्त चन्द्रमा सातवें भाव में (२) चन्द्रमा से सातवें पापयुक्त शुक्र होवे (३) पाप ग्रहों के बीच चन्द्रमा हो अथवा चन्द्रमा से चौथे सातवें पाप ग्रह हो (४) तीसरे अथवा सातवें स्थान में सूर्य होवे और लग्न में मंगल होवे (५) चौथे भाव में शनि पाप ग्रह से ही दृष्ट हो, इन पाँचों में से एक भी योग मिले तो माता का भय हो - जप दान करना चाहिये।

***पितृनाशयोगः***- (१) सूर्य मंगल दशम वा नवम में गये हों। (२) दशमेश रवि मंगल से युक्त सूर्य सातवें पड़ा हो इन चारों योगों में से एक भी योग हो तो पिता को भय हो।

***भ्रातृनाशयोगः***- भातृ गृह को ईश जो, भौम संग त्रिक होय, जाके ऐसे योग है, भ्रातृ हीन सो होय।

***सन्तान सुख नाशक योग*** - गुरु से पञ्चम गेहपति, परे जाय त्रिक भाव। ऐसा योग जो लखि परे, ताके पुत्र अभाव।। पुत्र धर्म अरु लग्नपति, जाय परे त्रिक यान। जन्म समय या योग ते सदा पुत्र की हानि।

***नीच योगः***- सहज सप्त धनु सदन में, क्रूर बसे रवि आई। भवन पाँचवे, गुरु बसे, नीच जातमान सोई।। सिंह लग्न जन्मे शिशु सप्तम शनि विकाल। म्लेच्छ होइ कुछ दिवस में यद्यपि ब्रज को बाल।। जिसके बुध भृगु राहु संग, सप्तम भाव विराज। लहे सर्वदा राज सुख होवे वेश्याबाज।

***जारज योग*** - भानु, चन्द्र तनु ना लखै लग्नप लखे न लग्न। जो शिशु है पर पत्न्य को भाषत ज्योतिषमग्न।। रवि कुल गुरु तिथि अष्टमी, चौथ चतुर्दशी सार। तीन उत्तरा जन्म में नव शिशु कहो वरार।।

***अथ स्त्री जातक***- क्रूरलग्नयुत क्रूर जो, स्वामी दृष्टि नहिं होय सो कन्या कुल गरल है, भूलि न व्याहोय कोय। जाके कुज दश में बसे ऋणी हो पति तासु। लग्न राहुशनि सातवेंपति जीवे नहिं जासु। क्रूर युत लग्नेश जो पाप ग्रहों के बीच। सो कन्या व्यभिचारिणी बुध वार कहें कुज नीच। राहु शुक्र जो लग्न में, कन्या को पति ओर। पाप दृष्टि शनि सातवें, कन्या वास कुठोर। लग्न बीच शनि कुज तमसि, निर्धन स्वेच्छाचारि। सप्तम कुज रण्डा कहे, पति को तजे तमारि। छठे आठ वें चन्द्र जो, क्रूर परे जिन अंग। भौम आठ वें भवन में, सो पति करिहे भंग।। राहु सातवें लग्न कुज संकट शुभसो हीन। ताको पति जीवित रहे, वर्ष दो या तीन।। द्वादशाष्ट कुज क्रूर युत राहु बसे तन धाम। रॉड हो कुछ दिवस में, कहत गणक गुणधाम। पाप ग्रहों के बीच में, लग्न होइ वा चन्द्र। सो तिय नाशे दूनों, भाषत कविकुल वृन्द।। सप्तम भृगु जाके बसे, सो कुल दोषी नारि। रूपवती तनुभृगु बसे, बुधजन कहत विचारि।।

***वैधव्य (विष) कन्यायोगः***- चौपाई-रविवार द्वितिया जो होय। श्लेषा ताहि दिन में जोय।।१।। कृत्तिका होय शनिश्चरवार। याते तिथि कर करो विचारं।।२।। शतभिषा मंगलवार । कहो द्वादशी तिथि निर्धार।।३।। इन योगन में कन्या होय। निश्चय विधवा जानी सोय।।४।। जन्म लग्न द्वय शुभ ग्रह होय। एक पाप ग्रह नभ (१०) में जोय।।५।। शत्रु क्षेत्र में द्वय ग्रह मानो। तो कन्या को विधवा जानो।।६।। अश्लेषा द्वितीया को होय। मन्दवार युत लीजो जोय।।७।। परे शतभिषा मंगलवार साते तिथि लीजो निर्धार ।।८।। रविवार द्वादशी जो होय नक्षत्र विशाखा जानो सोय।।९।। ऐसो योग ससि जो परे, तो कन्या को विधवा करे।।१०।। धर्म सदन में भूमिसुत जन्म सदन शनि जान। सूरज होय सुत सदन में, कन्या विधवा जान।।११।।

***वैधव्य (विष कन्या) भङ्गयोगः***- जन्म लग्न वा चन्द्र ते, शुभ ग्रह अष्टम होय। अथवा सप्तम लग्नपति, शुभगा कन्या होय।

***काकवन्ध्या योगः***- द्वादशे अष्टमे काकवन्ध्याः। मन्दार्कौषष्ठमै वन्ध्या। अष्टमे जीवे वा शुक्रे नष्टगर्भा वा मृतापत्या।

***स्त्रीणां राजयोगः***- चौपाई केन्द्रभाव नभगा शुभ होई। नर तनु पाप कलत्र न कोई। रानी होई बहुत धन ताके। मन प्रसन्न होइहैं सुत वाके। चन्द्र तुंग बसे तन जाई। लाभ नवम गुरु आगे भाई। सोई तिय होय नृपति की रानी। जन विख्यात होय सुकुमारी। जो षटवर्ग शुद्ध गुरु होई। शशि रवि केन्द्र भवन में सोई। ऐसे योग बने सुकुमारी। रानी होय सदन बद भारी।। दोहा- कर्क चन्द्रमा सातवें जीव दृष्टि भरपूर। पुत्र पौत्र धन भूरियुत ताको पति नृप शूर।। लाभ भवन सित चन्द्र जी, सोमज सप्तम भौन। सुर गुरु परिपूरन लावै, रानी होई है तौन।।

***स्त्रीणां पुत्रभाव विचार***- पंचमे शुभसंदृष्टे पंचमाधिपतावपि केन्द्र कोणे तदा नारी बहुपुत्रवती भवेत्।।

***स्त्री आदि के लिये अशुभ प्रसव मासः***-कार्तिक में स्त्री, भाद्रपद में गो, मार्गशीर्ष में हथिनी, श्रावण में गधी व घोड़ी, माघ में भैंस, ज्येष्ठ में बिल्ली, वैशाख में ऊँटनी, पौष में बकरी चैत्र में कुतिया के बच्चा जन्मे तो ६ मास में पिता व घरवाले की मृत्यु अथवा महाभय होता है। माघ में बुधवार को भैंस, श्रावण में दिन को घोड़ी प्रसूती हो तो महाभय शीघ्र होवे। स्मरण रहे कि यहाँ सर्वत्र सौर मास को ग्रहण करें। प्रसूती गौ आदि का तत्क्षण दान कर आहुति मन्त्रों से घृत युक्त पीली सरसों का हवन करे। कार्तिक में बच्चा जन्म तो कार्तिक शान्ति करने से शुभ हो।

**त्रिखल जन्म फल**-यदि तीन कन्याओं के पश्चात् पुत्रोत्पत्ति हो अथवा ३ पुत्रों के पश्चात् कन्या का जन्म हो तो त्रिखल नामक दोष के कारण माता पिता को भय, धनहानि आदि कष्ट होते हैं। कृपणता त्याग कर त्रिखला शान्ति करे तो शुभ होता है।

यदि बच्चे को सर्व प्रथम ऊपर की दंत पक्ति निकले तो मातुल को भयप्रद हो। सदन्तौर्ध्वपंक्ति वाला बालक जन्मे तो माता पिता आदि को भयप्रद होता है। शान्ति करानी चाहिए।

**अथैकनक्षत्रजन्मफलम्**- वृद्धगर्ग जी कहते हैं कि- यदि भ्राताओं वा पिता पुत्र माता का एक नक्षत्र में और एक ही चरण में जन्म हो तो दोनों की अथवा एक की अवश्य मृत्यु होती है। स्वर्णदान से कल्याण होता है।

## कन्याजन्म नक्षत्रफलम्

| जन्म नक्षत्र | मूल | आश्लेपा | ज्येष्ठ | विशाखा |
|---|---|---|---|---|
| फलम् | श्वसुरहानि | सासनाश | ज्येष्ठनाश | देवरनाश |

सुतः सुता वा नियतश्वसुरहन्ति मूलजः। तदन्त्यपादजो नव तथाऽऽश्लेषाद्यपादज।।

## अथ मूलनक्षत्राणि

| अश्विनी | आश्लेषा | मघा | ज्येष्ठ | मूल | रेवती |
|---|---|---|---|---|---|

यह ६ नक्षत्र गन्डमूल कहलाते हैं, इन नक्षत्रों में उत्पन्न होने वाला बालक माता, पिता, कुल और अपने शरीर का नाश करनेवाला होता है। यदि अपना शरीर नष्ट होने से बच जाय तो धन भवन तथा घोड़ों का स्वामी होता है।

गण्डमूल में उत्पन्न पुत्र को ६ मास अथवा २७ दिन तक पिता को दर्शन नहीं करना चाहिए। तत्पश्चात् शान्ति कराके विधि से मुख देखना कल्याणप्रद है।

## मूल और आश्लेषा के चरण जन्म फल

| मूल | | | आश्लेषा | | |
|---|---|---|---|---|---|
| चरण | | फल | चरण | | फल |
| १ | में | पितृनाश | ४ | में. | पितृनाश |
| २ | ,, | मातृनाश | ३ | ,, | मातृनाश |
| ३ | ,, | धननाश | २ | ,, | धननाश |
| ४ | ,, | शान्ति से शुभ | १ | ,, | शान्ति से शुभ |

अथ मूलनिवास-फाल्गुन ज्येष्ठे वैशाखे मार्गे मूले रसातले। आषाढ़े वा आश्विने माघे स्वर्गे भाद्रपदे स्थितिः। श्रावणे कार्तिके चैत्रे पौषे च मृत्युमण्डले शुभं स्यात् स्वर्गपाताले मृत्युलोके च मृत्युदः।। तृतीय दशमी षष्ठी शनिः भौमः समन्वितः। शुक्ला चतुर्दशी मूले जातं संहरते कुलम्। यदि गण्डे प्रसूयेत् महादोषकरो भवेत्। शुभग्रहसमायोगे ईषच्छुभकरं भवेत्।

दिनक्षये व्यतीपाते व्याघाते विष्टिवैधृती शूले, गण्डतिगण्डे च परिघे यमकंटके। व्रहदण्डे मृत्युयोगे प्राप्ते गण्डदिने शिशुः। जातो हन्ति कुलं सर्वं तस्मात् कुर्वीत शांतिकम्।। यथा सर्वविषं च मन्त्र श्रवण विलीयते। तथैव गण्डदोषोऽपि विधानेन विलीयते।। यत्नेः शतौषधीमूले सप्तमृत्सि पूरयेत्। शतच्छिद्रं घटं तस्मान्निसृतेन जलेन हि। बालकान्वापित्रस्नाने विप्रसम्पादिते सत्ति। जप होमप्रदानेन कृते स्यान्मंगलं ध्रुवम्।। विरुद्धाचरणे मूले कष्टं स्मृतं बुधैः मुनीनां वचनं सत्यं मन्त व्य कल्याणं इप्सिभिः।।

| मूल | स्तम्भ | त्वचा | शाखा | पत्र | पुष्प | फल | शिखा |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ७ | ८ | ११ | ११ | १२ | १२ | ३ | ३ |
| मूल नाश | वंश क्षय | मातृ पीड़ा | मातुल नाश | राज्य लाभः | राज्य मंत्री | राज्य प्राप्ति | श्र.श्रा. |

ज्येष्ठ नक्षत्र की अन्तिम पाँच घटी, किसी के मत से चार घटी किसी के मत से एक घटी और किसी के मत से आधी घटी एवं मूल नक्षत्र की आदि की आठ घटी किसी के मत से चार घटी, दो घटी और आधी घटी, अभुक्तमूल कहलाता है, इस समय में जो बच्चा जन्मे उसका परित्याग कर दें या आठ वर्ष तक मुह न देखे। घनगण्डे दरिद्रोऽपि शान्ति कुर्यात् स्वशक्तितः। अन्यथा नाशमाप्नोतिचाभुक्तर्क्षे विशेषतः।

**अश्विनीनक्षत्रफलम्**- अश्विनी नक्षत्र के प्रथम चरण में जन्म हो तो पिता को भय होता है। विशेषः-पितृहा तु दिवाजातो रात्रौजातस्तु मातृहा। आत्मकष्ट सन्ध्ययोर्जातो नास्तिगण्डो निरामयः।

**आश्लेषापाद फलम्**- आश्लेषा नक्षत्र के प्रथम चरण में जन्म हो तो शुभ सम्पत्तिदायक फल, द्वितीय चरण में धन का नाश, तृतीय चरण में माता का नाश, चतुर्थ चरण में पिता का नाश होता है। इसी नक्षत्र के दिन शांति करनेसे दोष नष्ट हो जाते हैं।

**मघापाद फलम्** - आद्यपादे मघायाः स्यान्मातृपक्षस्य नाशनम्। द्वितीये पितृनाशः स्यात्तृतीये सुखसम्पदः। चतुर्थे द्रविणं विद्यादिति शंकरभाषितम्।



***ज्येष्ठापादफलम्***- आद्यपादोऽग्रजं हन्ति अनुजं च द्वितीयजे। तृतीये जननीनाशः आत्मानं च तुरीयके। ज्येष्ठजपादयो ज्येष्ठे घ्नन्ति बाला न बालिका। न बालिका तु मूलर्क्षमातरं तथा।

***रेवतीपादफलम्***- रेवती के प्रथम चरण में जन्म हो तो नृप समान, दूसरे में मन्त्री या प्रबन्धक, तीसरे में सुख सम्पत्ति युक्त, चौथे चरण में अनेक कष्ट हों।

## सामान्य योग विचार

जन्मकुण्डली में जन्मराशीश बलहीन होकर पंचम नवम में हो तो क्रोधी होता है। जन्म लग्नेश और राशीश षष्ठ हो तो दुर्बल होता है। षष्ठ मेश अष्टमेश नवमेश पापयुक्त हो तथा पाप दृष्ट हो तो उस पुरुष की स्त्री व्यभिचारिणी होती है। चन्द्रमा मेष या वृष में मंगल शनि के साथ हो तो उसको दुष्ट रोग होता है। चन्द्रमा शुक्र मंगल कर्क वृश्चिक और मीन में हो तो भी कुष्ट रोग हो। बृहस्पति षष्ठाष्टम द्वादश में हो तो गुप्त रोगी हो मंगल और शनि षष्ठ वा द्वादश में हो तो वह व्रणयुक्त होता है।

मेष मीन कर्क मकर और वृश्चिक राशि में शनि, चन्द्रमा होकर नवम स्थान में पापयुक्त हो तो वह अंगहीन होता है। मंगल शनि और बृहस्पति चतुर्थ में हो तो हृदय रोग होता है। चतुर्थ में मंगल, पंचम में सूर्य बुध राहु और अष्टम शनि पड़ा हो तो वह सदेव दुःखी रहता है। मंगल और बुध एकत्र शुभग्रह के राशिमें हो अथवा शनि के राशि में हो, रवि की दृष्टि हो तो वह विदूषक होता है। मंगल बुध और चन्द्रमा को शुभ ग्रह देखते हों तो शीघ्रोत्तर दानशील होता है।

शुक्र और बुध सप्तम में हो (१) दशम में हो (२) शुक्र और मंगल दशम तथा सप्तम में हो (३) या दशम चतुर्थ में हो (४) चन्द्रमा से दशम स्थान में और शनि से चतुर्थ में शुक्र हो (५) सो व्यभिचारी होता है।

शुक्र शनि ग्रह मंगल के राशि में हो (१) सप्तम में शुक्र लग्नेश हो (२) शनि चन्द्रमा मंगल से दशम या चतुर्थ में हो तो उसकी स्त्री उससे सन्तुष्ट नहीं रहती।

सूर्य पंचम नवम वा द्वादश में पापयुक्त हो तो नेत्र विकार होता है और शनि हो तो कर्ण विकार होता। शुक्र मंगल अष्टम में हो (१) मंगल और शुक्र मंगल की राशि में हो (२) शुक्र और चन्द्रमा मंगल की राशि में हो या शनि बृहस्पति को देखता हो तो शुष्क वृद्धि होती है। धनु मेष या वृष लग्न हो पापग्रह देखते हों तो दन्त विकार होता है। पापग्रह का लग्न हो वा धनु या वृषलग्न हो और पापग्रह होतो खल्वाट होता है। नवम द्वितीय द्वादश और पंचम में पापग्रह हो तो वन्ध्यायोग होता है।

लग्न चन्द्रमा से सप्तम स्थान अपने स्वामी और शुभ ग्रह से युक्त दृष्ट होतो उसका विवाह होता है। लग्न चन्द्रमासे पंचम स्थान स्वामी शुभ ग्रह से युक्त हो तो सन्तति होती है। कन्या लग्न में सूर्य और चन्द्रमा हो तो स्त्री पुरुष दोनों को आँख में विकार होता है।

शुक्र सप्तम स्थान में मंगल या शनिके वर्ग में हो मंगल शनि देखते भी हो तो वह स्त्री संसक्त हो,यदि ये चन्द्रमा के साथ हों तो उसकी स्त्री पुंश्चली होती है शुक्र और चन्द्रमा से सप्तम मंगल हो तो वह पुरुष स्त्री पुत्रहीन हो, सप्तम में स्त्री पुरुष दोनों ग्रह हो पाप ग्रह की दृष्टि हो तो अधिक अवस्था में विवाह होता है। शुक्र मंगल सप्तम में पाप दृष्ट हों तो प्रत्यक्ष रोग होता है। चन्द्रमा कर्क और वृश्चिक के नवांश में पाप युक्त हो तो गुप्त रोग होता है। द्वितीय और द्वादश में दो पाप ग्रह हो चन्द्रमा लग्न में और सूर्य दशम में हो श्वेत कुष्ठ होता है। चन्द्रमा दशम में मंगल सप्तम में और शनि द्वितीय में हो तो अंगहीन होता है। चन्द्रमा दो पाप ग्रह में रहकर सूर्य हो तो श्वास इत्यादि रोग होते हैं।

